लार्ड चेम्सफोर्ड, लार्ड रीडिंग तथा लार्ड इर्विन बृटिश कैबिनेट के मंत्री थे। गवर्नर-जनरल का स्थान किसी पार्टी से सम्बन्ध नहीं रखता था। यद्यपि वह व्यक्ति बृटेन के प्रसिद्ध राजनीतिज्ञों में से होता था, परन्तु इस पद पर उसे निष्पक्ष भाव से काम करना पड़ता था। बृटेन की सरकार और भारत-मंत्री बदल जाते थे, परन्तु वह अपनी अवधि तक कार्य करता था। ऐसा भी देखा गया है कि दलबन्दी के कारण उसमें और भारत-मंत्री में मतभेद हो जाय। ऐसी हालत में उसे अपने पद से इस्तीफा देना पड़ता था। यह प्रथा राजनीतिक दृष्टि से अत्यन्त सराहनीय थी। हिन्दोस्तान के लिये यह सौभाग्य का विषय था कि यहाँ के प्रश्न बृटिश दलबन्दियों से अलग समझे जाते थे। परन्तु कार्य रूप में ऐसा कम होता था।

गवर्नर-जनरल ५ वर्ष के लिये नियुक्त किये जाते थे। पहले इन्हें इस अवधि के अन्दर छुट्टी लेकर हिन्दुस्तान से बाहर जाने की आज्ञा न थी। यदि किसी कारण विशेष से ये बाहर जाना चाहते, तो इन्हें अपना पद छोड़ देना पड़ता था। १९२४ ई० में इस नियम में परिवर्तन किया गया। उस समय से उन्हें छुट्टी देने का विधान बनाया गया। भारत-मंत्री को यह अधिकार दिया गया कि अत्यन्त आवश्यकता पड़ने पर वह उन्हें अधिक से अधिक ४ महीने की छुट्टी दे सकता था। यह केवल एक बार और एक ही साथ ली जा सकती थी। आवश्यकता पड़ने पर पार्लियामेंट उसके समय को बढ़ा सकती थी। लार्ड लिन लिथगो की अवधि ५ वर्ष से बढ़ा कर ७ वर्ष कर दी गई थी। लार्ड डलहौजी ८ वर्ष तक हिन्दोतान का गवर्नर-जनरल था। लार्ड कार्नवालिस ने ७ वर्ष तक इस पद पर कार्य किया। जितने गवर्नर-जनरल और वाइसराय हुये हैं इनमें लार्ड डलहौजी का समय सबसे बड़ा रहा है। सर एल्फ्रेड क्लार्क, जान स्ट्रेची और लार्ड नेपियर सबसे कम दिन तक इस पद पर काम कर सके। प्रत्येक का समय एक साल के अन्दर ही समाप्त हो गया।

गवर्नर-जनरल संसार में सबसे अधिक वेतन पाने वाले व्यक्ति रहा है। जितनी तनख्वाह इसे दी जाती थी उतनी अमेरिका का प्रेसीडेंट भी नहीं पाता था। गवर्नर-जनरल को २,५०,८०० रुपया सालाना वेतन दिया जाता था, जो २,५६,००० रुपया सालाना तक किया जा सकता था। इसके अतिरिक्त उसे एक लम्बा भत्ता दिया जाता था। उसका अधिकतर समय एक प्रान्त से दूसरे प्रान्त में आने जाने में व्यतीत होता था। ये

सब खर्चे भारतीय सरकारी खजाने से दिये जाते थे। वेतन और भत्ता सब जोड़ने पर उसे हर साल लगभग १८ लाख रुपया मिलता था। इतनी लम्बी रकम इंगलैण्ड का प्रधान मंत्री भी नहीं पाता था। हिन्दोस्तान संसार के सबसे गरीब देशों में गिना जाता है। ऐसी दशा में यहाँ के प्रधान शासक को इतनी लम्बी तनख्वाह देना उचित नहीं था। आज भी गवर्नर-जनरल का वेतन कम नहीं है। यद्यपि देश स्वतन्त्र है और इसकी आर्थिक स्थिति के अनुकूल इसमें जैसा चाहे परिवर्तन कर सकता है, परन्तु अभी तक इसमें कोई सुधार नहीं किया गया है। हमारे वर्तमान गवर्नर-जनरल को २१,९०० रुपया मासिक वेतन दिया जाता है। इसके अतिरिक्त ३७५० रुपया व्यय विषयक भत्ता, २९१६६ रुपया कन्ट्रैक्ट सम्बन्धी खर्च, ५२५० रुपया मोटर खर्च तथा ५०५०० रुपया संस्थापन व्यय दिया जाता है। काँग्रेस की नीति के अनुसार यह वेतन आवश्यकता से कहीं अधिक है।

**गवर्नर-जनरल के अधिकार**

गवर्नर-जनरल के अधिकार के विषय में हमें एक बात का ध्यान रखना होगा। १९३५ ई० तक इसके अधिकार कुछ कम थे परन्तु संघ-शासन-विधान में काफी वृद्धि कर दी गई थी। इसलिये पहिले हम उसके अधिकारों का वर्णन संघ-शासन-विधान का ध्यान छोड़ कर करेंगे। ये अधिकार हाल तक उसे प्राप्त रहे हैं। १९३५ में जो अधिकार बढ़ा दिये गये थे उनका वर्णन इसी अध्याय के अन्त में किया गया है।

गवर्नर-जनरल की ज़िम्मेवारी के विषय में यह कहा जाता था कि इतने बड़े रुतबे का दर्जा बृटिश साम्राज्य में कोई दूसरा नहीं था।*

रैम्जेमेकडानेल्ड लिखते हैं—"यह हिन्दोस्तान में एक सम्राट् से कम नहीं है; शासन की ज़िम्मेवारी इसी को दी गई है; यही सब कुछ है।†

जिस समय वह हिन्दोस्तान में पदार्पण करता था अथवा यहाँ से विदा होता था उस समय बड़ी शान शौकत के साथ उसका स्वागत और

* He occupies the most responsible as it is the most picturesque and distinguished office in the overseas service of the British Crown.

† He is the crown visible in India, the ceremonial head of the sovereignty, the great lord.

विदाई होती थी। हाईकोर्ट तक उस पर मुक़दमा नहीं चला सकती थी। वह हिन्दोस्तान में गिरफ्तार नहीं किया जा सकता था। अमेरिका का प्रेसीडेन्ट लावेल लिखता है 'रूस का ज़ार और हिन्दोस्तान का गवर्नर-जनरल दोनों अपने समय के बहुत बड़े स्वच्छन्द शासकों (autocrats) में से थे" ‡ यही वजह है कि बृटेन के अच्छे से अच्छे लोग इस पद के लिये लालायित रहते थे।

गवर्नर-जनरल के अधिकारों को दो श्रेणियों में बाँटा गया था। पहिली श्रेणी में वे अधिकार थे जिन्हें वह स्वयं कार्यान्वित करता था। दूसरी श्रेणी के अधिकारों को वह अपनी कौंसिल के साथ प्रयोग में लाता था। पहले हम उन अधिकारों का वर्णन करेंगे जिन्हें वह अपनी इच्छानुसार प्रयोग में लाता था।

**गवर्नर-जनरल के निजी अधिकार**

१९३५ के शासन-विधान में गवर्नर-जनरल के निजी अधिकार इतने अधिक थे कि इसकी शक्ति पहले से दूनी हो गई थी। आवश्यकता पड़ने पर शान्ति और भारतीय हित की दृष्टि से वह अपनी इच्छानुसार फ़रमान जारी कर सकता था। इसका प्रभाव अधिक से अधिक ६ महीने तक रहता था। इसे जारी करने के पहले वह भारत-मन्त्री से इसकी सलाह लेता था। ६ महीने बाद वह इसी फ़रमान को फिर ६ महीने के लिये जारी कर सकता था। १९२४ ई० में लार्ड रीडिंग ने बंगाल में फ़रमान जारी किया था। असहयोग आन्दोलनों के समय कितनी ही बार ये फ़रमान जारी किये गये थे। पिछली लड़ाई के जमाने में दर्जनों फ़रमान जारी किये गये थे। गवर्नर-जनरल को अधिकार था कि वह अपनी कौंसिल के बहुमत को रद्द कर सके। उसके हाथ में तीन शब्दों के हथियार (Safety, Tranquility and interests of British India) ऐसे दिये गये थे कि वह सब कुछ कर सकता था। १८७९ ई० में लार्ड लिटन ने अपनी कौंसिल के बहुमत को ठुकरा दिया था।

१७८६ ई० से गवर्नर-जनरल को निजी अधिकारों से सुसज्जित करने का ताँता आरम्भ हुआ। तब से यह अन्त समय तक जारी था।

‡ The Governor-General or Viceroy of India, and The Czar of Russia were said to be the two great autocrats of the modern world.

जब वह दौरे पर रहता था और उसकी कौंसिल उसके साथ नहीं थी, उस समय वह अपनी निजी शक्ति का प्रयोग करता था। इस दशा में वह उन सारे कामों को करने का अधिकारी था जिन्हें वह अपनी कौंसिल के साथ करता था। प्रान्तीय गवर्नरों तथा सरकारी कर्मचारियों को वह कोई भी हुक्म दे सकता था। इस प्रकार के हुक्मों की एक प्रति उसे भारत-मंत्री को भेजनी पड़ती थी। वाह्य और राजनीतिक विभाग उसी के हाथो में दिये गये थे। हिन्दोस्तान से बाहर सरकारी पत्र-व्यवहार उसी के अधिकार से होते थे। चेज्नी का कहना है कि "यह विभाग सबसे महत्वपूर्ण और कठिन था।" भारतीय रियासतों में उसे दखल देने का पूरा अधिकार था। लार्ड कर्जन लिखता है 'संसार में भारत-सरकार के राजनीतिक विभाग से बढ़ कर कोई दूसरा जिम्मेवार महकमा नहीं था।"* इन दोनों विभागों को चलाने के लिये गवर्नर-जनरल दो सहायक मन्त्रियों से काम लेता था। इनके अतिरिक्त सात और मंत्री इसमें काम करते थे। इस विभाग का विस्तृत वर्णन गवर्नर-जनरल की कौंसिल के साथ किया जायेगा।

गवर्नर-जनरल को बडे से बड़ा अपराध क्षमा करने का अधिकार आज भी प्राप्त है। यदि किसी को फाँसी की सजा दी गई है तो वह अपने निजी अधिकार से उसे मुक्त कर सकता है। बंगाल, मद्रास और बम्बई अहातों के गवर्नरों को छोड़ कर बाकी सूबों के गवर्नर सम्राट् द्वारा गवर्नर-जनरल की सलाह से नियुक्त किये जाते थे। उसे अधिकार था कि किसी सूबे के एक हिस्से पर शासन करने के लिये डिप्टी-गवर्नर नियुक्त कर सके। सम्राट् की सलाह से लेफ्टिनेन्ट गवर्नर और उनकी कौंसिल के सदस्यों को वह भर्ती करता था। अपनी कौंसिल की सहायता के लिये लेजिस्लेटिव असेम्बली से कौंसिल सेक्रेटरी नियुक्त करने का अधिकार उसे प्राप्त था। नई-नई पदवियाँ—महाराजा, नवाब, राजा, महामहोपाध्याय, अगमपण्डिता, दीवान बहादुर, सरदार बहादुर, राय साहेब, खाँ साहेब, शमशुल उल्मा—प्रदान करने का उसे अधिकार था। वह इन्हें खान्दानी अधिकार के रूप में किसी को प्रदान कर सकता था। स्वतन्त्रता प्राप्ति के पश्चात् भारत सरकार ने यह निर्णय किया

* There is no more varied or responsible service in the world than the Political Department of the Government of India.

है कि पदवी प्रदान करने का नीति समाप्त कर दी जाय। कोई भारतीय नागरिक विदेशों तक से पदवी स्वीकार नहीं कर सकता।

कहने के लिये वह सारा काम अपनी कौंसिल की सहायता से करता था, परन्तु वह जब चाहता इसकी अवहेलना कर सकता था। केन्द्रीय धारा सभा की अवधि वह बढ़ा सकता था। उसे जब चाहता बर्खास्त भी कर सकता था। धारा-सभा द्वारा पास किये गये कानूनों को वह रद्द कर सकता था। यदि कोई कानून-धारा सभा द्वारा पास करने से इनकार कर दिया जाता था तो वह अपने निजी अधिकारों से उसे पास कर सकता था। केन्द्रीय आय का बहुत बड़ा हिस्सा वह अपनी इच्छानुसार खर्च कर सकता था। धारा सभा किसी मद में रुपया खर्च करने से इनकार कर दे तो गवर्नर-जनरल अपने अधिकार से उस मद में खर्च कर सकता था। केन्द्रीय धारा-सभा में कुछ बिल तब तक पेश नहीं किये जा सकते थे जब तक गवर्नर-जनरल की आज्ञा प्राप्त न कर ली जाती। प्रान्तों के गवर्नर उसकी मर्ज़ी के बिना अपनी नीति में कोई परिवर्तन नहीं कर सकते थे।

भारतीय रियासतों में हाथ डालने का अधिकार गवर्नर-जनरल और वाइसराय को दिया गया था। इन कामों के लिये वह भारत-मन्त्री से सलाह लेता था। प्रति सप्ताह उसके तथा भारत-मन्त्री के बीच में हिन्दोस्तान की छोटी-छोटी घटनाएँ लिखी जाती थीं। भारत-मन्त्री एक गुप्त पत्र द्वारा हर सप्ताह उसे नई नई बातों की सूचना देता था। इन्हीं पत्रों द्वारा गवर्नर-जनरल को अपनी नीति निर्धारित करनी पड़ती थी। कहने के लिए वह भारत-मन्त्री की मातहती में कार्य करता था, परन्तु ८००० मील की दूरी से किस मात्रा में भारत-मन्त्री उन पर अपना अधिकार रख सकता था, यह हम अच्छी तरह समझ सकते हैं। जो सुविधाएँ और अधिकार उसे प्राप्त थे वे किसी को शायद ही नसीब होते हों। यह कथन सर्वथा ठीक है कि अमेरिका का प्रेसीडैन्ट केवल शासन करता है, राज्य नहीं; इसके विपरीत इंगलैंड का सम्राट् केवल राज्य करता है, शासन नहीं; परन्तु फ्राँस का प्रेसीडेन्ट राज्य और शासन कुछ भी नहीं करता।* हिन्दोस्तान का गवर्नर-जनरल शासन और राज्य दोनों करता था।

---

*The constitutional monarch of the United Kingdom reigns but does not rule, the President of

**१६३५ के शासन-विधान में गवर्नर-जनरल के अधिकार**

१६३५ के संघ-शासन-विधान में गवर्नर-जनरल के अधिकार और बढ़ा दिये गये थे। इस शासन-विधान में उसकी शक्ति की कोई सीमा नहीं रक्खी गई थी। निजी अधिकारों के अतिरिक्त उसे बहुत से विशेष अधिकार दिये गये थे। उसकी शक्ति का विश्लेषण करने पर उसके अधिकार ७ कोटि में रक्खे जा सकते हैं।

१—वे अधिकार जो संरक्षित विभागों (Reserved Departments) में काम में लाये जाते थे।

२—वे अधिकार जिन्हें वह मनमाना प्रयोग में ला सकता था।

३—वे अधिकार जो उसके निजी फैसले पर काम में लाये जा सकते थे।

४—वे अधिकार जिन्हें मंत्रियों की सलाह द्वारा वह काम में लाता था।

५—प्रान्तीय शासन में उसके विशेषाधिकार।

६—रक्षा, वाह्य विभाग, तथा पिछड़े हुए भागों (Excluded Areas) में उसके अधिकार।

७—वे अधिकार जिन्हें वह वाइसराय की हैसियत से देशी रियासतों में प्रयोग में लाता था।

इससे स्पष्ट है कि वह उन सभी अधिकारों से सुसज्जित किया गया था जिनके सामने सरकारी क़ानून तुच्छ जान पड़ते थे। केन्द्रीय सरकार की आमदनी का ८० प्रतिशत ख़र्च उसके हाथों में दिया गया था। बाक़ी २० प्रतिशत में भी वह अपने विशेष अधिकारों का प्रयोग कर सकता था। संघ-शासन-विधान की १२६ धारा के अनुसार प्रान्तीय धारा सभाओं पर उसका पूरा अधिकार था*। संघ-शासन-विधान में उसके अधिकार दो प्रकार के थे। एक को वह अपनी इच्छानुसार प्रयोग में लाता था और दूसरे प्रकार के अधिकार वे थे जिनका वह

---

the United States of America rules, but does not reign; the President of the French Republic neither reigns nor rules; The Governor-General of India both reigns as well as rules.

*१६४७ के संशोधित स्वतन्त्र शासन-विधान में १२६ धारा पूर्ववत् रक्खी गई है।

मन्त्रियों की सलाह से प्रयोग करता था। वाह्य सम्बन्ध, रक्षा, धार्मिक विषय तथा पिछड़े हुए विभागों में उसके अधिकार स्वतन्त्र रूप से बरते जाते थे। मन्त्रियों को उनमें दखल देने का कोई अधिकार न था। शासन-विधान में वह अपने कुछ अधिकारों का प्रयोग गवर्नर-जनरल की हैसियत से करता था और कुछ का प्रयोग वाइसराय की हैसियत से। १९१९ के शासन-विधान के अनुसार बृटिश प्रान्तों में दोहरा शासन स्थापित किया गया था। इसके अन्तर्गत गवर्नर को शक्ति इतनी अधिक थी कि प्रान्तों का शासन बहुत ही दोष-पूर्ण साबित हुआ। १९३५ के शासन-विधान में प्रान्तों का दोहरा शासन तोड़कर केन्द्रीय शासन में लागू कर दिया गया था। इससे गवर्नर-जनरल की शक्ति दूनी कर दी गई थी। अपने कौंसिल के सदस्यों को भर्ती करने का उसे पूर्ण अधिकार था। उनकी ज़िम्मेदारी धारा सभा के प्रति न होकर उसके प्रति थी। कौंसिल सम्बन्धी बातों का विशेष वर्णन अगले अध्याय में किया गया है।

गवर्नर-जनरल के विशेषाधिकारों के सामने और अधिकार फीके पड़ जाते थे। ये विशेषाधिकार ८ प्रकार के थे :—

१—यदि हिन्दुस्तान के किसी हिस्से में अमन चैन में कमी पड़ जाय तो वह अपने विशेषाधिकारों द्वारा उसे शान्त कर सकता था।

२—यदि संघ सरकार की आर्थिक शक्ति डाँवाडोल हो जाती तो वह अपने विशेषाधिकारों द्वारा उसे ठीक कर सकता था।

३—अल्पसंख्यक वर्गों की रक्षा के लिये वह अपने विशेष अधिकारों को काम में ला सकता था।

४—सरकारी नौकरों तथा अफ़सरों के अधिकारों की रक्षा के लिये विधान बनाने का उसे अधिकार दिया गया था।

५—अँग्रेज़ी व्यापार की रक्षा के लिये वह अपने विशेष अधिकारों का प्रयोग कर सकता था।

६—यदि बृटेन की बनी हुई चीज़ों पर हिन्दुस्तान में कोई प्रतिबन्ध लगा दिया जाता, तो उनकी रक्षा के लिये वह अपने विशेष अधिकारों का प्रयोग करता था।

७—देशी रियासतों तथा राजाओं के अधिकारों को सुरक्षित रखने के लिये वह अपने विशेष अधिकारों को काम में ला सकता था।

८—यदि किसी प्रकार से शासन में कोई बाधा उत्पन्न हो जाती तो उसे दूर करने का उसे विशेष अधिकार दिया गया था।

इन विशेष अधिकारों से स्पष्ट है कि गवर्नर-जनरल संघ शासन में एकतन्त्र राज्य करता था। इन अधिकारों के शब्द इतने गोलमाल थे कि हम इन्हें स्पष्ट नहीं कर सकते। गवर्नर-जनरल जब और जहाँ चाहता दख़ल दे सकता था। अशान्ति, आर्थिक डाँवाडोल, कुप्रबन्ध, शान्ति इत्यादि ऐसे गोल शब्द हैं कि इनका अर्थ मनमाना लगाया जा सकता था। इनके लिये कोई कोष नहीं था। गवर्नर-जनरल इनका जो अर्थ चाहता, निकाल लेता। यह बात विचारणीय है कि संघ-शासन-विधान में गवर्नर-जनरल को इतने अधिकार क्यों दिये गये थे। इस शासन-विधान में थोड़े बहुत अधिकार हिन्दुस्तानियों को भी प्राप्त थे। वे इन अधिकारों का प्रयोग किसी सीमा के अन्दर करते रहें, इसलिये विशेषाधिकारों की रचना की गई थी। कीथ का कहना सर्वथा ठीक है कि, "गवर्नर-जनरल के विशेष अधिकार मन्त्रियों की ज़िम्मेवारी को कुचल सकते थे।"

फौज पर एकमात्र अधिकार गवर्नर-जनरल का था। हिन्दोस्तान की आमदनी का ५७ फीसदी केवल फौज़ पर खर्च किया जाता था। १९३८ ई० में भारत-सरकार की कुल आमदनी ७७ करोड़ रुपये थी। इसमें ४१ करोड़ फौज पर खर्च किया गया था। यह फौज गवर्नर-जनरल के हाथों में थी। वह अपनी इच्छानुसार इसे हिन्दोस्तान से बाहर भेज सकता था। यद्यपि इसके लिये उसे मन्त्रियों से सलाह लेनी पड़ती थी, परन्तु वह अपने विशेष अधिकारों द्वारा इसका मनमाना उपयोग कर सकता था। अपने विशेषाधिकारों में वह मन्त्रियों से सलाह ले सकता था, परन्तु इससे वह वाध्य नहीं था। उसके तथा गवर्नर के विशेष अधिकार पूरी तरह प्रयोग में लाये जाते, तो राजनीतिक स्वतन्त्रता का कोई अर्थ नहीं रह जाता। १९३५ के ऐक्ट की १५ वीं धारा के अनुसार गवर्नर-जनरल अपनी इच्छानुसार एक ऐसे व्यक्ति को नियुक्त कर सकता था जो उसे आर्थिक विषयों में सलाह देता। उसका समय और वेतन वही निश्चित करता*। यह व्यक्ति अपने कार्यों के लिये उसी के प्रति ज़िम्मेवारी होता। संघ न्यायालय के जजों में से वह किसी को भी ऐडवोकेट जनरल नियुक्त कर सकता था। उसका वेतन निश्चित करने का अधिकार उसी को दिया गया था। उसका कार्य संघ सरकार को

---

* In safeguarding the financial stability of the Federal Government the Governer-General was the supreme authority.

कानूनी मामलों में सलाह देना था, लेकिन वह सभी प्रकार से गवर्नर-जनरल के अधिकार में था। ऐडवोकेट जनरल दोनों धारा सभाओं में बैठने तथा बोलने का अधिकारी था, परन्तु वोट नहीं दे सकता था।

डिप्टी-गवर्नरों, लेफ्टिनेंट गवर्नरों, कौंसिल आव् स्टेट के सभापति तथा अपनी कौंसिल का उपसभापति—इन्हें नियुक्त करने का अधिकार गवर्नर-जनरल को दिया गया था। धारा सभा के सदस्यों के चुनाव की आज्ञा वही देता था। बैठक तथा विदाई उसी की आज्ञा से होती थी। वह अपनी कौंसिल के बहुमत को ठुकरा सकता था तथा बड़े से बड़े अपराध को क्षमा कर सकता था। सरकारी आय व्यय के सम्बन्ध में उसकी आज्ञा के बिना कोई सभा विचार नहीं कर सकती थी। धारा-सभा के विरोध करने पर भी वह जनता के ऊपर टैक्स लगा सकता था। आवश्यकता पड़ने पर वह सरकारी आमदनी को जैसे चाहे खर्च कर सकता था। खर्च के सम्बन्ध में धारा सभा के सदस्यों में कोई मतभेद उत्पन्न हो जाता तो उसका फैसला सब को मानना पड़ता था। श्रीमान् डेविड ग्रेनफाल लिखते हैं, "संघ सरकार की आर्थिक स्थिति की रक्षा के लिये गवर्नर-जनरल सर्व-प्रधान था।"* यह निश्चित नहीं था कि गवर्नर-जनरल आर्थिक विषयों में एक विशेषज्ञ होता। ऐसी दशा में ८० प्रतिशत खर्च की ज़िम्मेवारी उसके हाथ में दे देना उचित नहीं था।

गवर्नर-जनरल कोई कानून पास कराना चाहता तो वह इस आशय का बिल एक पत्र के साथ धारा-सभा में भेज देता। यह बिल एक महीने बाद कानून का रूप धारण कर लेता। यह कानून 'गवर्नर-जनरल के कानून' के नाम से पुकारा जाता था। ऐसे कानून की सूचना वह तुरन्त भारत मंत्री को देता, जो उसे पार्लियामेंट के सामने पेश करता। यदि पार्लियामेंट चाहती तो उस कानून को रद्द कर सकती थी। केन्द्रीय तथा प्रान्तीय धारा-सभाओं द्वारा पास किये गये कानून तब तक पक्के न समझे जाते, जब तक गवर्नर-जनरल उस पर अपना हस्ताक्षर न कर देता। ऐसे बिलों को गवर्नर-जनरल ६ महीने तक अपने पास रोक सकता था। किसी भी बिल को, जो धारा-सभाओं में पेश रहता और जिस पर वादविवाद होता रहता था, वह अपने अधिकार से रोक सकता था।

भारतीय रियासतों में गवर्नर-जनरल वाइसराय की हैसियत से हस्तक्षेप करता था। हिन्दोस्तान की २३ प्रतिशत जनता देशी रियासतों में निवास

* यह धारा १९४७ के संशोधित शासन-विधान से निकाल दी गई है।

करती थी। प्रत्येक रियासत के साथ बृटिश सरकार ने सम्राट् के नाम पर एक सुलहनामा किया था। राजाओं के अधिकारों की रक्षा की ज़िम्मेदारी उसी के ऊपर थी। वाइसराय को उसके प्रतिनिधि की हैसियत से यह अधिकार था कि वह रियासतों में जब चाहे दखल दे। यदि कोई राजा सम्राट् की शर्तों के विरुद्ध काम करता तो वाइसराय उसे दंड दे सकता था। किसी रियासत की प्रजा राजा के विरुद्ध आवाज़ उठाती तो वह राजा को निकाल बाहर कर सकता था। कहा जाता है कि देशी रियासतों के साथ सम्राट् की जो शर्तें वाइसराय काम में लाता था उसके समानान्तर इतिहास में कोई दूसरा अधिकार नहीं था।

ऊपर के वर्णन से स्पष्ट है कि गवर्नर-जनरल के अधिकार अनन्त और असीमित थे। उनके सामने प्रान्तीय-स्वराज्य एक धोखे की टट्टी थी। १९३९ में प्रान्तीय काँग्रेस मन्त्रि-मंडलों के इस्तीफे के समय यह और भी स्पष्ट हो गया था। गवर्नर-जनरल को यहाँ तक अधिकार दिया गया था कि वह शासन की मशीन के फेल होने पर एक घोषणा द्वारा संघ सरकार की सारी शक्ति अपने हाथों में ले ले। ३ वर्ष तक बिना किसी कौंसिल तथा धारा सभा के वह अकेले शासन कर सकता था। उस बीच में जिन जिन कानूनों की ज़रूरत पड़ती उन्हें वह स्वयं बना सकता था। जे० एच० मार्बन लिखता है "इस बीच में गवर्नर-जनरल का अधिकार हिन्दोस्तान के ऊपर किसी तानाशाह से कम न होता।"* भारत के नये शासन विधान में राष्ट्रपति वैधानिक रीति से राष्ट्र का सर्व प्रधान नागरिक होगा और उसके अधिकार सीमित होंगे।

---

* During this period the whole of India be subject to the dictatorial power of the Governor-General.

# अध्याय ४

## केन्द्रीय कार्यकारिणी

## (Central Executive)

**कार्यकारिणी की आवश्यकता**

पिछले पाठ में गवर्नर-जनरल और वाइसराय को ज़िम्मेदारियों का वर्णन किया गया है। यह सम्भव नहीं था कि वह इतनी बड़ी ज़िम्मेदारी को अकेले निबाहता। इसके लिये आवश्यक था कि उसे कुछ ऐसे सहायक दिये जायँ जो सरकारी कामों को आपस में बाँट कर करें और वह केवल उनकी देख-रेख रक्खे। उसे आरम्भ से ही एक छोटी सी कौंसिल सहायता के लिये दी गई थी। इसी को केन्द्रीय कार्यकारिणी कहते हैं। वास्तव में यही सभा गवर्नर-जनरल की सलाह से भारतीय शासन को चलाती थी। परन्तु इसमें तथा बृटेन की कैबिनेट में अन्तर था। यद्यपि कार्य की दृष्टि से दोनों का स्थान एक था, परन्तु इनके अधिकारों की कोई तुलना नहीं हो सकती। कैबिनेट के सदस्य सरकारी नौकर नहीं होते। वे जनता के चुने हुए प्रतिनिधियों में से होते हैं। वे वकील, डाक्टर, व्यापारी, मज़दूर, किसान तथा इसी प्रकार के अनेक पेशे वाले होते हैं। न केवल पार्लियामेंट, बल्कि समूचे राष्ट्र के वे नेता होते हैं। इसके विपरीत गवर्नर-जनरल की कार्यकारिणी में अधिकतर संख्या सरकारी नौकरों की होती थी। कुछ सरकारी नौकर जब पेंशन के करीब होते थे तो उन्हें इस सभा में स्थान दे दिया जाता था। बड़ा से बड़ा सरकारी अफसर इस पद के लिये लालायित रहता था। इन्हें अभिलाषा रहती थी कि सरकार के किसी खास महकमों को हाथ में लेकर अपने यश का प्रदर्शन करें। भारतीय जनता के लिये उनके कार्य उतने लाभदायक नहीं थे जितने सरकारी मशीन को चलाने के लिये। बृटिश कैबिनेट की शक्ति इससे अधिक है। गवर्नर-जनरल की कार्यकारिणी उसके हाथ की एक कठपुतली थी। भारतीय राजनीति में गवर्नर-जनरल का स्थान वह नहीं था जो बृटिश राजनीति में प्रधानमंत्री का है। गवर्नर-जनरल की कार्यकारिणी के सदस्यों को वह स्वतन्त्रता और समानता प्राप्त नहीं थी जो कैबिनेट के सदस्यों को है। इसीलिये केन्द्रीय कार्यकारिणी और बृटिश कैबिनेट की तुलना नहीं की जा सकती।

**पिछली केन्द्रीय कार्यकारिणी**

१९१६ ई० में लार्ड हार्डिंज के चले जाने के बाद लार्ड चेम्सफोर्ड हिन्दोस्तान के वाइसराय नियुक्त किये गये। जर्मनी की लड़ाई जोरों पर चल रही थी। हिन्दोस्तान ने बृटिश सरकार की काफी मदद की थी। इसी के फलस्वरूप मान्टेग्यू, जो उन दिनों भारत-मंत्री थे, १९१७ ई० में हिन्दोस्तान आये। यहाँ के वाइसराय चेम्सफोर्ड के साथ उन्होंने सारे हिन्दोस्तान का भ्रमण किया और इस बात की जाँच की कि हिन्दोस्तानियों को कहाँ तक शासन में अधिकार दिया जा सकता है। उनकी रिपोर्ट के आधार पर १९१९ ई० में भारतीय शासन विधान में कुछ परिवर्तन किये गये। यह तै किया गया कि गवर्नर-जनरल की कार्यकारिणी सभा में सदस्यों की संख्या निर्धारित न की जाय। हाई-कोर्ट के उन वकीलों के लिये जो कम से कम १० वर्ष तक वकालत कर चुके हों, कौंसिल का दरवाज़ा खोल दिया गया। पहिले प्रान्तीय गवर्नरों को यह अधिकार था कि जब कभी कौंसिल की बैठक उनके सूबों में होती तो वे असाधारण सदस्य की हैसियत से उसकी बैठक में हिस्सा लेते थे। १९१९ के कानून के अनुसार उनका यह अधिकार छीन लिया लिया गया। सम्राट् को यह अधिकार दिया गया कि वह जितने सदस्यों को उचित समझे नियुक्त करे। इनमें ३ सदस्य ऐसे होने चाहिये जो कम से कम १० वर्ष तक हिन्दोस्तान में कोई सरकारी नौकरी किए हों। १ सदस्य या तो इंगलैंड या आयरलैण्ड में १० वर्ष तक बैरिस्टरी, या स्काटलैंड अथवा किसी हिन्दोस्तानी हाईकोर्ट में १० वर्ष तक वकालत किया हो। यदि कमान्डर-इनचीफ कौंसिल का सदस्य हो तो उसका दरजा अन्य सदस्यों से ऊँचा समझा जाता।

कुछ समय बाद सदस्यों में साधारण और असाधारण का भेद हटा दिया गया। वाइसराय को यह अधिकार दिया गया कि वह धारा-सभा के गैर सरकारी सदस्यों में से कुछ कौंसिल-सेक्रेटरीज़ अपनी कार्यकारिणी सभा के लिये चुन ले। इन सेक्रेटरीज़ की तनख्वाह धारा-सभा निश्चित करती। जब तक वाइसराय चाहता इन्हें सदस्य रख सकता था। कार्य-कारिणी सभा में हिन्दोस्तानी सदस्यों की संख्या बढ़ाने का विधान बनाया गया। १९२१ ई० से हिन्दोस्तानी सदस्यों की संख्या एक से बढ़ाकर ३ कर दी गई। कौंसिल के सभी सदस्य भारतीय हो सकते थे। इसमें कोई कानूनी रुकावट नहीं थी। परन्तु ऐसा कभी नहीं किया गया।

गवर्नर-जनरल की कार्यकारिणी में आमतौर से ८ सदस्य होते थे।

विभाजन प्रणाली द्वारा ये सरकारी कामों को आपस में बाँटकर चलाते थे। गत महायुद्ध आरम्भ होने पर शासन की कारवाइयाँ कुछ विशेष नियम के अनुसार चलाई गई थीं, इसलिये सदस्यों की संख्या १५ तक बढ़ा दी गई थी। युद्ध को संचालित करने के लिये नये सदस्यों की आवश्यकता ज्यों ज्यों बढ़ती गई उसी प्रकार नये विभाग* खोल कर सरकार एक एक को इनका प्रधान नियुक्त करती गई। युद्धकालीन कार्यकारिणी में ५ अँग्रेज और १० भारतीय सदस्य रक्खे गये थे। साधारणतया सदस्यों की संख्या इतनी नहीं रहती थी।

**कार्यकारिणी सभा की कार्य-पद्धति**

१८६१ ई० के पहले कार्यकारिणी सभा सम्मिलित रूप से कार्य करती है। कार्य विभाजन की प्रणाली अभी तक निर्धारित नहीं की गई थी। गवर्नर-जनरल तथा उसकी कौंसिल के सभी मेम्बर एक साथ बैठ कर हर बात का फैसला बहुमत से करते थे। इससे कार्य में बहुत देर होती थी। विभाजन प्रणाली (Departmental System) न होने से काम में उलझन रहती थी। १८३३ ई० में ला मेम्बर तथा १८६१ ई० में फिनान्स मेम्बर नियुक्त करके पिछली प्रणाली को दोषपूर्ण सिद्ध किया गया। लार्ड कैनिंग के जमाने में वर्तमान कार्य-पद्धति का श्रीगणेश हुआ। उसने यह निश्चित किया कि कार्य कारिणी के सदस्य अपना अपना काम बाँट कर करें। केवल आवश्यक कार्यों पर वे एकत्र होकर विचार करें। यह प्रथा आज भी प्रचलित है। प्रत्येक सदस्य के जिम्मे एक या दो विभाग दे दिये गये हैं। सरकार का पूरा काम चन्द विभागों में बाँट दिया गया है। केवल आवश्यक विषयों पर उसे पूरी कौंसिल की सलाह लेनी पड़ती है। यदि एक ही बात दो विभागों में आ जाती है तो इसका विचार कौंसिल की पूरी बैठक में किया जाता है।

---

* (1) Political (2) War Department, (3) Defence, (4) Law, (5) Home, (6) Labour, (7) War Transport, (8) Finance (9) Post and Air, (10) Civil Defence, (11). Education, Health and Lands, (12) Commerce, (13) Indians Overseas ? (14) Supply (15) India's Information and Broadcasting Department.

कार्य-कारिणी की नियुक्ति ५ वर्ष के लिये की जाती थी। प्रत्येक सदस्य को ८०,००० रुपया सालाना वेतन दिया जाता था। कमान्डर-इन-चीफ को, जो इसी सभा का एक सदस्य होता था, १००.००० रुपया सालाना वेतन दिया जाता था। यह खर्च भारतीय खजाने से दिया जाता था। भारत-मंत्री और उसकी कौंसिल को अधिकार था कि वह गवर्नर-जनरल, उसकी कार्यकारिणी के सदस्यों तथा कमान्डर-इन-चीफ को आवश्यकता पड़ने पर छुट्टी दे सके। ऊपर कहा गया है कि यह छुट्टी अधिक से अधिक ४ महीने तक केवल एक बार दी जा सकती थी। यदि भारत-मन्त्री चाहता तो छुट्टी की अवधि बढ़ा सकता था, परन्तु पार्लियामेन्ट के सामने उसे इसका कारण बतलाना पड़ता था। गवर्नर-जनरल कार्यकारणी का सभापति होता था। इसका उपसभापति वही नियुक्त करता था। सभा की कार्रवाई और उसका स्थान् वही निश्चित करता था।

कौंसिल की बैठक सप्ताह में एक बार होती थी। सभापति को निर्णायक मत ( Casting Vote ) देने का अधिकार था। गवर्नर-जनरल अपनी ज़िम्मेवारी से उसके फैसले को रद्द कर सकता था। ऐसी हालत में कौंसिल के कोई भी दो सदस्य उससे इस बात की माँग पेश कर सकते थे कि वह मतभेद वाले मामले को भारत-मन्त्री के सामने भेज दे। गवर्नर-जनरल ऐसा करने के लिये बाध्य था। कौंसिल को जो अधिकार दिये गये थे उनमें वह दख़ल नहीं दे सकता था। उसकी तथा उपसभापति की अनुपस्थिति में कौंसिल का कोई भी मेम्बर सभापति का आसन ग्रहण कर सकता था। इस पद पर उसे सभापति का सम्पूर्ण अधिकार प्राप्त होते थे। कमान्डर-इन-चीफ सभापति का आसन नहीं ग्रहण कर सकता था।

ऊपर कहा गया है कि कार्यकारिणी के काम ८ विभागों में बाँटे गये थे। वास्तव में ये विभाग समूचे केन्द्रीय सरकार के कामों के विभाग थे। कौंसिल का प्रत्येक सदस्य एक या दो विभागों का प्रधान होता था। ये विभाग निम्नलिखित थे :—

१—वाह्य तथा राजनीतिक विभाग, और भारतीय रियासतें। इन विभागों को गवर्नर-जनरल स्वयं अपने हाथों में रखता था।

२—सेना तथा रक्षा-विभाग। कमान्डर-इन-चीफ इसका प्रधान होता था।

३—सरकारी नौकरियों, पुलीस, जेल, कानून, न्याय तथा भीतरी राजनीति—इन विभागों की ज़िम्मेवारी होम-मेम्बर के हाथ में थी।

४—अर्थ तथा बजेट विभाग। फिनान्स मेम्बर इसका प्रधान होता था।

५—रेलवे, सड़कें, पोस्ट, टेलीग्राफ, ब्राडकास्ट, हवाई जहाज, बन्दरगाह इत्यादि की ज़िम्मेवारी एक सदस्य के ज़िम्मे होती थी। इसे यातायात सदस्य कहते थे।

६—धारा विभाग। ला मेम्बर इसका प्रधान होता था।

७—शिक्षा, स्वास्थ्य और भूमि विभाग एक सदस्य के ज़िम्मे किये गये थे।

८—व्यापार, उद्योग-धन्धे, उद्योगसम्बंधी सम्पत्ति, बीमा, मज़दूर, इमारत, सिंचाई, खनिज पदार्थ तथा लिखने पढ़ने की चीज़ें—ये विभाग एक सदस्य के जिम्में किये गये थे।

प्रत्येक विभाग का एक प्रधान मन्त्री होता था, जिसका दर्जा कार्य-कारणी के सदस्य से, जो उस विभाग का प्रधान था, छोटा होता था। इस मन्त्री का स्थान इंगलैंड में भारत-मन्त्री की कौंसिल के सहायक मंत्री के समान कहा जाता था। परन्तु इसमें कुछ अन्तर था। हिन्दोस्तान में कार्यकारिणी की बैठक में मन्त्री को हिस्सा लेने का अधिकार दिया गया था। हर सप्ताह प्रत्येक मन्त्री गवर्नर-जनरल से मिल कर अपने विभाग की पूरी कारवाई का दास्तान उसके सामने पेश करता था। उसे यह अधिकार था कि वह गवर्नर-जनरल का ध्यान किसी बात की ओर, जो उसके विभाग से सम्बन्ध रखती हो, विशेष रूप से दिला सके। इसके विपरीत भारत-मन्त्री के सहायक-मन्त्री को इंडिया कौंसिल की बैठक में हिस्सा लेने का अधिकार नहीं है। केन्द्रीय कार्यकारिणी सभा के प्रत्येक विभाग का मंत्री ३ वर्ष के लिये नियुक्त किया जाता था। कहने के लिये वह कार्यकारिणी सभा के सदस्य की मातहती में कार्य करता था, परन्तु वह वाइसराय को उन बातों में भी प्रभावित कर सकता था जिनका सदस्य को पता तक नहीं था। यह चीज इसलिये बनाई गई थी कि कौंसिल के सदस्य अपनी आजादी की सीमा को पार न कर जायँ। मंत्रियों की सलाह से गवर्नर-जनरल प्रत्येक विभाग के कामों की जानकारी रखता था। राष्ट्रीय सरकार की दृष्टि से यह प्रबन्ध

दोषपूर्ण था। इसके मानी यह थे कि कौंसिल के सदस्यों का विश्वास नहीं किया जाता था।

ऊपर कहा गया है कि लार्ड कैनिंग के जमाने से कार्यकारिणी सभा का काम कई विभागो में बाँट दिया गया था। प्रत्येक सदस्य एक या दो विभागों का प्रधान होता था। अच्छा होगा कि प्रत्येक की जिम्मेवारी का संक्षिप्त विवरण कर दिया जाय। इससे यह बात स्पष्ट हो जायेगी कि प्रत्येक विभाग में किस प्रकार का कार्य किया जाता था।

**विभाग प्रणाली Depart-mental System**

**वाह्य और राजनीतिक विभाग**

१—गवर्नर-जनरल स्वयं इन विभागों का प्रधान था। यह विभाग सब से महत्वपूर्ण माना जाता था। भारत-सरकार का विदेशों से क्या सम्बन्ध है तथा भारतीय रियासतों में कैसा प्रबन्ध हो रहा है, इनकी देख-रेख इसी विभाग द्वारा की जाती थी। गवर्नर-जनरल ७ मन्त्रियों के साथ इस विभाग को सँभालता था।

**सेना विभाग**

२—इस विभाग का कार्य फौज का प्रबन्ध करना था। फौज सम्बन्धी क्या नीति हो इसकी जिम्मेवारी इस विभाग के प्रधान पर रहती थी। स्थल सेना, तथा हवाई जहाज सब इस विभाग के अन्दर शामिल थे। कमान्डर-इन-चीफ इसका प्रधान था। यह अपना कार्य ५ मन्त्रियों की सहायता से करता था।

**होम विभाग**

३—इस विभाग के अन्दर देश की भीतरी राजनीति का कार्य किया जाता था। आजन्म कारावास के कैदियों की देख-रेख यही विभाग करता था।

**कानून विभाग**

४—इस विभाग का प्रधान ला मेम्बर कहलाता था। किसी कानूनी मामले पर विचार करने के लिये धारा-सभा जब कोई कमेटी बनाती तो यह उसमें हिस्सा लेने का अधिकारी था। धारा-सभाओं में पेश होने वाले सरकारी बिलों का मसौदा यही बनाता था। प्रान्तीय धारा-सभायें जो कानून पास करतीं उन पर केन्द्रीय सरकार की राय देने का अधिकार इसी को था।

५—यह विभाग हिन्दोस्तान की रेलों पर अधिकार रखता था।

**रेलवे और व्यापार विभाग** रेल तथा जहाज द्वारा इस देश में तथा विदेशों से जो व्यापार होता था उसकी देख-रेख यही करता था। बीमा करने वाली कम्पनियाँ इसी के अधीन होती थीं।

६—यह विभाग मजदूरों के संगठन, फैक्ट्रियों के कानून, अन्तर्राष्ट्रीय-मजदूर-संगठन, बिजली, पोस्ट और टेलीग्राफ, सिंचाई, सरकारी इमारतें—इन बातों पर अधिकार रखता था।

**उद्योग-धन्धे तथा मजदूर विभाग**

७—यह विभाग शिक्षा, भूमि कर, खेती, जंगल तथा भूमि सम्बन्धी नई-नई खोजें, अकाल, खान पान की चीजें, विदेश यात्रा, देश की नाप पड़ताल, अस्पताल, स्वास्थ्य, स्वायत्तशासन, लाइब्रेरी, अजायबघर तथा सरकार के खोदाई विभाग पर अधिकार रखता था।

**शिक्षा, स्वास्थ्य और भूमि विभाग**

८—इस विभाग का प्रधान फिनान्स मेम्बर कहलाता था। यह केन्द्रीय सरकार की आय-व्यय का व्यौरा रखता था। प्रान्तीय सरकार के आय-व्यय इसी की मातहती में होते थे। सरकारी कर्मचारियों की तनखाहें, पेन्शन तथा उनकी छुट्टियाँ इसी के अधिकार में रक्खी गई थीं। सिक्के ढालना बैंक, टकसाल-घर तथा भारतीय ऋण पर इसी का अधिकार था। इसकी एक शाखा फौज सम्बन्धी खर्च का हिसाब रखती थी। दूसरी शाखा, चुंगी, नमक-कर, अफीम-कर, तथा नशे के सम्बन्ध के अन्य कर और रसीदी टिकट—इनकी देख-रेख करती थी। फिनान्स मेम्बर का कर्त्तव्य था कि वह खर्चे को आमदनी से बढ़ने न दे। जब कभी गवर्नर-जनरल के सामने आमदनी और खर्च सम्बन्धी कोई बात आती तो वह फिनान्स मेम्बर से सलाह लेता था। प्रति वर्ष वह बजट को पेश करते समय अपना एक वक्तव्य देता था, जिसे सुनने के लिये लोग लालायित रहते थे।*

**अर्थ विभाग**

वास्तव में कार्यकारिणी सभा स्वयं कोई अधिकार नहीं रखती थी। गवर्नर-जनरल से अलग उसका कोई अस्तित्व नहीं था। यह

*वर्तमान केन्द्रीय कार्यकारिणी का रूप बहुत कुछ इसी प्रकार का है।

**केन्द्रीय कार्यकारिणी के अधिकार**

सभा उसी की सहायता के लिये बनाई गई थी। जो कुछ थोड़े बहुत अधिकार इसे प्राप्त थे वे तभी तक थे जब तक गवर्नर-जनरल उन्हें चुपचाप मान लेता था। गवर्नर-जनरल को यह अधिकार था कि वह कौंसिल के बहुमत को रद्द कर सके। चन्द विषय ऐसे थे जिनमें उसे इसकी राय माननी पड़ती थी, परन्तु आवश्यकता पड़ने पर इनमें भी वह मनमानी कर सकता था। जब कोई लड़ाई अथवा सुलह करनी होती तो कौंसिल से राय लेता था। प्रान्तीय सरकारों को यह आज्ञा थी कि वे अपने कार्यों की सूचना कौंसिल को देते रहें। उसकी राय से गवर्नर-जनरल हिन्दोस्तान के लिये कर्ज ले सकता था, नई जमीन खरीद सकता था, तथा कोई सम्पत्ति बेच या धरोहर रख सकता था। इसकी सलाह से वह कोई नया सूबा कायम कर सकता था। किसी सूबे के एक हिस्से को वह पिछड़ा हुआ विभाग घोषित कर सकता था। इसकी सलाह से वह प्रान्तीय गवर्नरों की कार्यकारिणी सभा बना सकता था। इसी की राय से वह किसी सूबे की सीमा बदलता था।

गवर्नर-जनरल चाहता तो अपनी कौंसिल की सलाह से गवर्नरों अथवा कमिश्नरों के सूबों में धारा-सभा का निर्माण कर सकता था। हाईकोर्ट के अधिकारों का क्षेत्र उसे कम करने का अधिकार था। यदि किसी हाईकोर्ट में नये जज को आवश्यकता होती तो कौंसिल की सलाह से वह अधिक से अधिक २ वर्ष के लिये उसे नियुक्त कर सकता था। किसी जज को वह प्रधान जज के स्थान पर कुछ अवधि के लिये रख सकता था। एशिया महाद्वीपों में स्थित देशों के साथ वह कौंसिल की सलाह से कोई सुलह अथवा सम्बन्ध कायम कर सकता था। तात्पर्य यह है कि लगभग सभी आवश्यक विषयों में गवर्नर-जनरल कौंसिल की सलाह लेता था। परन्तु विशेष परिस्थिति में वह इससे बाध्य नहीं था।

**१९३५ के शासन-विधान में संघ-कार्यकारिणी**

१९३५ के संघ-शासन-विधान में केन्द्रीय सरकार में दोहरा शासन (Dyarchy) स्थापित किया गया था। गवर्नर-जनरल को दो प्रकार के अधिकार दिये गये थे। कुछ तो वे जिन्हें वह थोड़े से मन्त्रियों की सलाह से करता था। इनके अतिरिक्त उसे बहुत से विशेषाधिकार दिये गये थे जिनके लिये वह कुछ

सहायक रख सकता था। इन दोनों प्रकार के सहायकों की सभायें अलग अलग होतीं और इसका निर्माण भी दो प्रकार से किया जाता।* इनके अधिकारों में काफी अन्तर था। तात्पर्य यह है कि संघ-शासन-विधान में केन्द्रीय कार्यकारिणी की वही शकल होती जो १९३९ के शासन-विधान में प्रान्तीय कार्यकारिणी की थी। इनका अलग अलग वर्णन करना अच्छा होगा। संघ-शासन में केन्द्रीय सरकार के विषय दो भागों में बाँटे गये थे। एक भाग में वे विषय थे जिन पर एक मात्र अधिकार गवर्नर-जनरल का था। दूसरे भाग में वे विषय थे जो मन्त्रियों के हाथ में रक्खे गये थे। रक्षा, वाह्य विषय, धार्मिक विषय, तथा पिछड़े हुये भागों का शासन-प्रबन्ध, गवर्नर-जनरल के हाथ में दिया गया था। इन्हें वह अपनी इच्छानुसार चला सकता था। बाक़ी विषय मन्त्रियों की एक सभा के हाथ में थे। परन्तु इसमें भी उसे दख़ल देने का अधिकार था।

**मंत्रियों की सभा Council of Ministers**

जो ४ विभाग गवर्नर-जनरल के विशेष अधिकार के अन्तर्गत रक्खे गये थे उन्हें छोड़कर बाकी विषयों में सलाह देने के लिये जो सभा होती उसका नाम मन्त्रियों की सभा ( Council of Ministers ) था। ये मंत्री गवर्नर-जनरल द्वारा नियुक्त किये जाते। इन्हें तब तक कार्य करने का अधिकार था, जब तक उसकी इच्छा होती। सभी मन्त्री संघ धारा-सभा ( Federal Legislature ) के सदस्य होते। यदि गवर्नर-जनरल चाहता तो वह किसी बाहरी आदमी को मन्त्री नियुक्त कर सकता था परन्तु उसे ६ महीने के अन्दर धारा-सभा का सदस्य बन जाना आवश्यक था। यदि वह न बन पाता तो मन्त्रियों की सभा से हटा दिया जाता। मंत्रियों की सभा में अधिक से अधिक १० मन्त्री होते। इनका वेतन संघ-धारा-सभा निश्चित करती; परन्तु वह घटाया-बढ़ाया नहीं जाता। गवर्नर-जनरल को अधिकार था कि वह जब चाहता इन्हें निकाल देता। जब तक धारा-सभा इनका वेतन निश्चित न करती तब तक गवर्नर-जनरल इसे निश्चित करता।

मंत्रियों को भर्ती करने के लिये गवर्नर-जनरल संघ-धारा-सभा की

* १९३५ का शासन-विधान पूरी तरह कार्यान्वित न होने के कारण बातें पुस्तकों में ही रह गईं।

बहुमत पार्टी से सलाह लेता। सभी प्रकार से मन्त्रिगण उसकी मुट्ठी में होते। कुछ विषयों में वह इनसे कोई सलाह न लेता। इनका काम थोड़े से विषयों में गवर्नर-जनरल को सलाह देना था। रक्षा, वाह्य कार्य, धार्मिक विषय तथा पिछड़े हुये विभागों का प्रबन्ध—इन्हें छोड़ कर बाकी विषयों को गवर्नर-जनरल भिन्न-भिन्न विभागों में बाँट देता। प्रत्येक मन्त्री के जिम्मे एक या दो विभाग कर दिये जाते। इसकी बैठक में वह स्वयं सभापति का आसन ग्रहण करता। इसकी कार्य पद्धति वही निश्चित करता।

**सलाहकार Counsellors**

रक्षा, वाह्य विभाग, धार्मिक विषय, तथा पिछड़े हुये विभागों का प्रबन्ध—ये विषय एकमात्र गवर्नर-जनरल के हाथ में रक्खे गये थे। इनमें सलाह लेने के लिये उसे अधिकार था कि वह अधिक से अधिक ३ व्यक्तियों को नियुक्त कर ले। ये व्यक्ति सलाहकार ( Counsellors ) कहलाते। उपरोक्त चारों विषयों के लिये गवर्नर-जनरल भारत-मन्त्री तथा पार्लियामेंट के प्रति ज़िम्मेवार था। इन सलाहकारों का वेतन तथा इनकी अवधि सम्राट् निश्चित करता। इन्हें संघ-धारा-सभाओं में बैठने का अधिकार था, परन्तु ये वोट न दे सकते थे। धारा-सभाओं के वादविवाद में ये अच्छी तरह हिस्सा ले सकते थे। सलाहकार धारा-सभा के प्रति उत्तरदायी न होते। गवर्नर-जनरल इनकी सलाहों से वाध्य न था।

**संघ-कार्य-कारिणी के गुण-दोष**

१९३५ के शासन-विधान के अनुसार प्रान्तीय स्वराज्य की स्थापना की गई थी। इससे केन्द्रीय सरकार की शक्ति में स्वभावतः कमी होती। जो कुछ अधिकार उसके पास शेष रहे, उन्हें गवर्नर-जनरल के विशेष अधिकारों से दबा दिया गया था। कुछ विषयों में वह मनमाने करता और बाकी में अपने सलाहकारों तथा मंत्रियों से सहायता लेता जो उसकी स्वतंत्रता में बाधा नहीं डाल सकते थे। यद्यपि सलाहकारों तथा मंत्रियों के कार्य अलग-अलग थे, परंतु यह दोहरा प्रबंध दोष से खाली न था। सलाहकार और मंत्री एक दूसरे को प्रभावित किये बिना नहीं रह सकते थे। वास्तव में केंद्रीय कार्यकारिणी को कोई विशेष अधिकार न था। एक प्रकार के सलाहकार धारा-सभा के प्रति और दूसरे प्रकार के भारत मंत्री तथा सम्राट् के प्रति जिम्मेवार थे। विभाजित कार्यकारिणी सभी प्रकार दोषपूर्ण मानी गई है। जो कठिनाई १९३५ के पहिले भारतीय सूबों

में उपस्थित हुई थी वही केन्द्रीय कार्यकारिणी में उपस्थित होती। साइमन कमीशन अपनी रिपोर्ट में इस ख़तरे की चेतावनी दे दी थी। कोई राजनीतिज्ञ संघ कार्यकारिणी को ज़िम्मेवार कार्यकारिणी नहीं कह सकता था। देश के लिये यह हितकर सिद्ध नहीं हो सकती थी।

**राष्ट्रीय सरकार**

राष्ट्रीय सरकार का तात्पर्य कार्यकारिणी के भारतीयकरण से है। अर्थात् इसके सभी सदस्य भारतीय होने चाहिये। लेकिन यदि वे सरकारी पदों से नियुक्त किये जाते हैं तो इसे राष्ट्रीय नहीं कहा जा सकता। सच्ची राष्ट्रीय सरकार वह है जिसकी कार्यकारिणी के सदस्य गैर सरकारी व्यक्ति हों और जो धारा-सभा के प्रति उत्तरदायी हो। वर्तमान कार्यकारिणी, जिसके सभी सदस्य भारत के प्रमुख राष्ट्रीय नेता हैं, राष्ट्रीय सरकार का प्रतीक है।

कैबिनेट मिशन ने केन्द्र में जिस अस्थायी कार्यकारिणी की स्थापना की थी वह भी भारतीय न थी। उसमें ८ स्थानों में ६ स्थान अंग्रेज़ों को दिये गये थे। लगभग सभी सदस्य आई० सी० यस० थे। इसे तो नौकरशाही कार्यकारिणी कहना अधिक उचित है। जिस राष्ट्रीय सरकार की माँग भारतवासी कर रहे थे वह इससे भिन्न थी। विधान-सम्मेलन के प्रतिनिधियों के चुनाव के बाद जो केन्द्रीय कार्यकारिणी बनाई गई है वह राष्ट्रीय कहलाने की हक़दार है। काँग्रेस के प्रमुख नेता इसके सदस्य हैं। पं० जवाहर लाल नेहरू के प्रधान मन्त्रित्व में यह कार्य कर रही है। जब तक नया शासन-विधान कार्यान्वित नहीं किया जाता तब तक यही व्यवस्था रहेगी

# अध्याय ५

## केन्द्रीय धारा-सभा

## ( Central Legislature )

**धारा-सभा की आवश्यकता**

किसी देश के शासन-विधान में धारा-सभा का स्थान महत्वपूर्ण है। यहीं से शासन की मशीन आरम्भ होती है। कार्यकारिणी विभाग इसी के बनायेहु ए क़ानूनों की देख-रेख करता है। न्यायालयों में फ़ैसले के सिद्धान्त इसी के बनाये हुये हैं। धारा-सभा का मुख्य कार्य क़ानून बनाना है। क़ानून के बिना कोई शासन नहीं चल सकता। जब तक समाज अपनी शैशव अवस्था में था तब तक रसम-रवाज़ काम दे देते थे। सभी सम्प्रदाय अपने रसम-रवाज़ रखते थे। सामाजिक विकास के साथ राजनीतिक संगठन की आवश्यकता हुई और क़ानून आदि बनाये गये। आरम्भ में राजा अपने थोड़े से सलाहकारों के साथ कुछ नियम बना कर राज्य का कारोबार चला लेता था। राज्यों का विस्तार छोटा होता था। इनमें जो देश अधिक उन्नतिशील होता, और जहाँ के निवासी अधिक सभ्य और सुशिक्षित होते, वह सम्पूर्ण प्रजा की सम्मति द्वारा शासन का कार्य चलाता था। यूनान के प्रजातंत्र राज्य इसी प्रकार के थे। हमारे देश में हिन्दू काल में प्रजातंत्र अपनी चरम सीमा को पहुँच गये थे। चाणक्य ने अपने कौटिल्य-शास्त्र में इनका वर्णन किया है। राज्यों का विस्तार बढ़ने से इनकी व्यवस्था में परिवर्तन करना पड़ा। क़ानून बनाने के लिए अलग यिभाग बना। आज प्रजा के चुने हुए प्रतिनिधि धारा-संभाओं में आकर सम्पूर्ण देश के लिये क़ानून बनाते हैं।

**धारा-सभा के अधिकार और कर्त्तव्य**

क़ानून बनाने के अतिरिक्त धारा-सभायें और भी कार्य करती हैं। राज्य की आमदनी और खर्च पर इसका अधिकार होता है। विभिन्न मदों में सहायता यही सभा देती है। मंत्रियों को नियुक्त करने, उन्हें निकालने तथा उनकी नीति निर्धारित करने का अधिकार इसी को है। यद्यपि यह सभा शासन के छोटे छोटे कार्यों को नहीं चलाती, परन्तु सरकारी नीति यही निर्धारित करती

है। यह सरकार को अपने अधिकार में रखती है। एक जिम्मेवार सरकार का तात्पर्य यह है कि कार्यकारिणी धारा-सभा की मातहती में कार्य करे। धारा-सभा के कार्यों को हम ३ श्रेणी में बाँट सकते हैं :—

१—कानून बनाना।

२—शासन की नीति निर्धारित करना।

३—सरकारी आय-व्यय पर अधिकार रखना।

जहाँ तक पहिले प्रकार के कर्त्तव्य का सम्बन्ध है, यह बात स्पष्ट है कि कानून बनाने की जिम्मेवारी धारा-सभा को दी गई है। राज्य में कोई नियम तब तक वैधानिक नहीं समझा जा सकता, जब तक धारा-सभा उसकी मंजूरी न दे दे। कचहरियाँ उन उसूलों का प्रयोग नहीं कर सकतीं जिनकी आज्ञा धारा-सभा की ओर से उन्हें प्राप्त नहीं है। दूसरे प्रकार का कर्त्तव्य शासन की नीति निर्धारित करना है। इसी के द्वारा धारा-सभा सरकार को अपने अधिकार में रखती है। इस कर्त्तव्य को पूरा करने के लिये उसे ४ प्रकार के अधिकार दिये गये हैं :—

**प्रस्ताव (Resolutions.)**

१—धारा-सभा को अधिकार है कि वह राज्य में घटित होने वाली सारी घटनाओं पर अपनी राय जाहिर करे। उसके सदस्य किसी घटना पर अपना विचार प्रगट कर सकते हैं। इसका प्रत्येक सदस्य सरकार से शासन-सम्बन्धी प्रश्न पूछ सकता है। यद्यपि इससे सरकार बँध नहीं जाती, फिर भी वह इसके महत्व को मानती है। जनता के प्रतिनिधियों की राय को ठुकरा कर वह अपना काम सुचारु रूप से नहीं कर सकती। धारा-सभा जब सरकार को किसी बात की चेतावनी देना चाहती है तो वह उसी विषय का कोई प्रस्ताव पास करती है। इससे सरकार का कर्त्तव्य होता है कि वह इस प्रकार के प्रस्तावों पर विचार करे। वास्तव त में प्रस्ताव जनता के विचार होते हैं।

**अविश्वास का प्रस्ताव**

२—कार्यरूप में देश को कार्यकारिणी शासन को चलाती है। धारा-सभा केवल नीति निर्धारित करती है। ऐसी दशा में उसे अधिकार है कि वह कार्यकारिणी को अपने वश में रक्खे। यदि वह धारा-सभा की इच्छा के विरुद्ध कार्य करे और उसकी टीका-टिप्पणी पर कुछ ध्यान न दे, तो धारा-सभा को अधिकार है कि वह उसके विरुद्ध अवि-श्वास का प्रस्ताव पास करे। अर्थात् वह जनता में इस बात की घोषणा कर दे कि मौजूदा शासन-प्रबन्ध उसकी इच्छा के विरुद्ध है। इसक

असर तात्कालिक होता है। या तो कार्यकारिणी भंग कर दी जाती है, अथवा धारा-सभा का नये सिरे से निर्माण होता है।

**स्थगित प्रस्ताव ( Adjournments )**

३—धारा-सभा की कार्रवाइयों में कुछ विशेष घटनाएँ पेश की जाती हैं। अर्थात् जिस समय धारा-सभा की बैठक हो रही हो उस समय भूचाल आ जाय, कोई ट्रेन गिर जाय अथवा किसी व्यक्ति विशेष की मृत्यु हो जाय, इत्यादि-इत्यादि, तो धारा-सभा का कोई सदस्य उठकर सरकार से प्रार्थना कर सकता है कि सब काम बन्द कर विशेष घटना पर ही विचार किया जाय। हो सकता है सरकार इसको मंजूरी न दे। ऐसी दशा में यह कहा जायेगा कि स्थगित प्रस्ताव अस्वीकार कर दिया गया। यदि यह इसे मंजूर कर लेती है तो वर्तमान सभी कार्रवाइयों को कुछ घन्टों के लिये स्थगित कर दिया जाता है और उतनी देर तक उसी विशेष घटना पर विचार किया जाता है। ऐसा इसलिये किया जाता है कि बड़ी-बड़ी घटनाओं पर सरकार का ध्यान तुरन्त आकर्षित करा दिया जाय। इससे उस घटना का महत्व बढ़ जाता है और सरकार की जिम्मेवारी उसके प्रति अधिक हो जाती है।

**प्रश्नोत्तर Interpellation**

४—धारा-सभा की बैठक में सदस्यों को इस बात की आजादी है कि ये किसी विषय पर सरकार से प्रश्न पूछ सकें। इससे वे इस बात का अनुमान करते हैं कि सरकार कहाँ तक शासन-सम्बन्धी जानकारी रखती है। इसके अतिरिक्त प्रश्नों से सरकार का ध्यान शासन की कमजोरियों की ओर आकर्षित कराया जाता है। जिस विषय पर कोई प्रश्न पूछ दिया जाता है उससे सम्बन्ध रखने वाला विभाग अपने कार्यों में अधिक सावधान हो जाता है। यदि धारा-सभा के किसी सदस्य ने किसी सरकारी अफसर की नाजायज हरकतों के विषय में सरकार से कोई प्रश्न पूछ दिया तो उस अफसर को या तो अपने को पाक-साफ साबित करना होगा, अन्यथा नौकरी से हाथ धोना पड़ेगा। इन प्रश्नों का इतना महत्व है कि सरकारी कर्मचारी इससे डरते हैं। इसीलिये धारा-सभा की बैठक में पहला घन्टा केवल प्रश्न पूछने के लिये निर्धारित किया गया है।

शासन की नीति निर्धारित करने के लिये धारा-सभा ऊपर लिखे किसी भी अधिकार का प्रयोग कर सकती है। उसका महान कर्त्तव्य सरकारी आय-व्यय को सँभालना है। वास्तव में यह उसके हाथों में एक ऐसी कुञ्जी दी गई है जिससे सरकार के सभी विभाग उसकी मुट्ठी में रहते हैं।

यह एक साधारण कहावत है कि जिसके हाथ में धन है उसी का नियम मानना होगा। धारा-सभा को वह अधिकार देकर उसे ऐसी अवस्था में रख दिया गया है कि राज्य का कोई कर्मचारी उसकी इच्छा के विरुद्ध कार्य न करे। नागरिकों पर तब तक कोई टैक्स नहीं लगाया जा सकता जब तक धारा-सभा इसकी अनुमति न दे। उसकी इच्छा के विरुद्ध कोई सरकारी कर्मचारी प्रजा से एक कौड़ी वसूल नहीं कर सकता। किसी देश को ऋण लेने और देने का अधिकार धारा-सभा द्वारा दिया जाता है। साल भर की आमदनी और खर्च का ब्यौरा वही मंजूर करती है। जिस देश में उसे यह अधिकार नहीं है, वह प्रजातंत्रवादी कहलाने का दावा नहीं कर सकता। जनता का धन उसके प्रतिनिधियों को ख़र्च करने का अधिकार होना चाहिये। इसी के लिये इंगलैण्ड में कई वर्ष तक राजा और पार्लियामेंट में लड़ाई चलती रही जिसमें राजा को अपने प्राण से हाथ धोना पड़ा और पार्लियामेंट की विजय हुई।

हमें देखना चाहिये कि भारतीय धारा-सभा कहाँ तक जनता की प्रतिनिधि रही है। हिन्दोस्तान १९४७ ई० तक एक स्वतंत्र राष्ट्र नहीं रहा है। इस देश की धारा-सभा बृटिश पार्लियामेंट की मातहती में काम करती थी। इसके अतिरिक्त गवर्नर-जनरल को इतने अधिकार दिये गये थे कि वह इसे उपेक्षा की दृष्टि से देख सकता था। उसे स्वयं बहुत से सदस्यों को नामजद करने का अधिकार था। सदस्यों का निर्वाचन साम्प्रदायिक आधार पर किया जाता था। इससे भारत की राष्ट्रीयता विभाजित हो जाती थी। निर्वाचन की कोई एक पद्धति ऐसी नहीं थी जिससे साम्प्रदायिक भाव पैदा न हो। चुनाव संबंधी प्रश्नों पर एक सम्प्रदाय दूसरे को अपना शत्रु समझता था। १९३७ ई० के बाद जब प्रांतीय शासन की बागडोर हिन्दोस्तानियों के हाथ में आई तो हिंदू और मुसलमानों की समस्या और उलझनें और भी स्पष्ट हो गईं। कोई भी राजनीतिज्ञ साम्प्रदायिक निर्वाचन पद्धति को अच्छा नहीं समझता। धार्मिक और जाती प्रश्न राजनीति को गन्दा कर देते हैं। भारतीय धारा-सभा के निर्वाचक तथा सदस्य दोनों के लिये सम्पत्ति की रुकावट लगाई गई थी। नागरिकता का क्षेत्र इतना संकुचित था कि धारा-सभाओं में प्रजा के सच्चे प्रतिनिधि जाने से वंचित रह जाते थे। अधिकतर संख्या ज़मींदारों, तालुकेदारों तथा धनी-मानी लोगों की होती थी। भारतीय धारा-सभा कार्यकारिणी को अपने अधिकार में उस प्रकार नहीं रखती थी जैसे योरप

**भारतीय धारा-सभा का स्वरूप**

तथा अमेरिका के प्रजातंत्र राज्यों में रखती हैं। कार्यकारिणी विभाग का प्रधान, अर्थात् गवर्नर-जनरल अनेक अधिकारों से विभूषित किया गया था।

**कौंसिल आफ़ स्टेट**
Council of State

बड़ी धारा-सभा अर्थात्—कौंसिल आफ स्टेट में कुल ६० सदस्य होते थे। इनमें ३३ जनता द्वारा चुने जाते थे और बाकी को गवर्नर-जनरल नामजद करता था। नामज़द मेम्बरों में सरकारी सदस्यों की संख्या २० से अधिक नहीं रहती थी। सिक्ख, मुसलमान तथा अँग्रेज—इनके लिये विशेष स्थान सुरक्षित रक्खे गये थे। गैरसरकारी सदस्य कौंसिल की पूरी अवधि तक काम करते थे। सरकारी सदस्यों के लिये भी यही नियम था। परंतु गवर्नर-जनरल चाहता तो उन्हें थोड़े समय के लिये इसका सदस्य बना सकता था। नामज़द मेम्बरों की जगहें जब खाली होतीं तो वे गवर्नर-जनरल द्वारा भरी जातीं थीं। लगभग सभी प्रजातंत्रवादी देशों में बड़ी धारा-सभा कभी बर्ख़ास्त नहीं कि जाती। संयुक्तराष्ट्र अमेरिका, आस्ट्रेलिया, कनाडा, फ्रान्स, इङ्गलैण्ड आदि देशों में इसकी अवधि की कोई सीमा नहीं है। परन्तु हमारे देश में कौंसिल आफ़ स्टेट की अवधि ५ वर्ष रक्खी गई थी। इतने में भी गवर्नर-जनरल को अधिकार था कि वह जब चाहता इसे बर्ख़ास्त कर सकता था। किसी विशेष परिस्थित में वह इसकी अवधि को बढ़ा भी सकता था।

कौंसिल आफ स्टेट का सभापति इसी के सदस्यों में से गवर्नर-जनरल द्वारा नियुक्त किया जाता था। जब इसकी बैठक आरम्भ होती तो गवर्नर-जनरल इसके सदस्यों में से ४ आदमियों को नामजद करता था। सभापति की अनुपस्थिति में इन चारों में से कोई भी उसका स्थान ग्रहण करता था। आस्ट्रेलिया तथा दक्षिणी अफरीका में बड़ी धारा-सभा का सभापति सदस्यों द्वारा निर्वाचित किया जाता है; परन्तु हमारे देश में बड़ी सभा को यह अधिकार नहीं दिया गया था। सरकारी ऐक्ट में कौंसिल आफ स्टेट के सभापति का वेतन निश्चित नहीं था। परन्तु कामन सभा के एक जिम्मेवार व्यक्ति के वक्तव्य से यह मालूम पड़ता है कि उसका वेतन ५२,००० रुपया सालाना था। कौंसिल आफ स्टेट का मंत्री तथा उसके सहायक गवर्नर-जनरल द्वारा नियुक्त किये जाते थे।

केन्द्रीय धारा-सभा की छोटी सभा का नाम लेजिस्लेटिव असेम्बली

**लेजिस्लेटिव असेम्बली**

था। इसमें कुल १४५ सदस्य होते थे। इनमें १०४ जनता द्वारा चुने जाते थे और शेष गवर्नर-जनरल द्वारा नामजद किये जाते थे। नामजद मेम्बरों में २६ सरकारी सदस्यों का होना आवश्यक था। असेम्बली की अवधि ३ वर्ष थी। गवर्नर-जनरल को अधिकार था कि वह इसकी अवधि घटा-बढ़ा सके। अधिकतर प्रजातन्त्र राज्यों में छोटी धारा-सभा की अवधि ५ वर्ष रक्खी गई है। यदि हम अन्य देशों की छोटी धारा-सभा से असेम्बली का मुकाबिला करें तो देखेंगे कि शायद ही कोई देश ऐसा मिले जहाँ इसके सदस्य नामजद किये जाते हों। संयुक्त-राष्ट्र अमेरिका, इंगलैंड, फ्रांस, कनाडा, आस्ट्रेलिया तथा दक्षिणी अफ्रीका आदि देशों में छोटी सभा के सभी सदस्य जनता द्वारा चुने जाते हैं। हिन्दोस्तान ही एक ऐसा देश था, जहाँ इस सभा के एक तिहाई से अधिक सदस्य नामजद किये जाते थे। इससे नागरिक की राजनीतिक स्वतन्त्रता में बाधा पड़ती थी। चुने हुए सदस्य विभिन्न सूबों से आते थे। उनकी संख्या निम्नलिखित प्रकार से विभाजित की गई थी:—मद्रास १६; बम्बई १६; संयुक्तप्रान्त, १६; बंगाल, १७; पंजाब, १२; बिहार या उड़ीसा, १२; मध्यप्रान्त, ५; आसाम, ४; ब्रह्मा, ४; दिल्ली, १; अजमेर मारवाड़ा, १; संयुक्तप्रान्त से १६ सदस्यों में ८ हिन्दू, ६ मुसलमान, १ अँग्रेज और १ जमींदार था। इससे स्पष्ट है कि बड़ी सभा की तरह असेम्बली में भी साम्प्रदायिक निर्वाचन पद्धति थी।

नामजद सदस्य दो प्रकार के होते थे, सरकारी अफसर और गैर-सरकारी व्यक्ति। गैर-सरकारी सदस्य असेम्बली की पूरी अवधि तक इसका सदस्य रहता था। परन्तु सरकारी सदस्य को गवर्नर-जनरल जब चाहे हटा सकता था। गवर्नर-जनरल की कार्यकारिणी सभा के सदस्य लेजिस्लेटिव असेम्बली या कौंसिल आफ स्टेट के सदस्य होते थे। वे जिस धारा-सभा के सदस्य होते उसी में वोट दे सकते थे। परन्तु उन्हें यह अधिकार था कि छोटी और बड़ी दोनों सभाओं में जब चाहें बैठें और बोलें। यद्यपि गवर्नर-जनरल असेम्बली का सदस्य नहीं होता, फिर भी वह इसकी कार्रवाइयों में हिस्सा ले सकता था। असेम्बली का सभापति इसके सदस्यों द्वारा उन्हीं में से चुना जाता था। परन्तु गवर्नर-जनरल से उसकी मंजूरी लेनी पड़ती थी। इसी तरह एक उपसभापति भी गवर्नर-जनरल की स्वीकृति से चुना जाता था। सभापति को आसन ग्रहण करने पर निष्पक्ष भाव से काम करना पड़ता था। जब तक वह

इस पद पर रहता तब तक किसी राजनीतिक दल से उसका सम्बन्ध नहीं होता था। उसका स्थान उसी प्रकार का था जैसे इंगलैंड में कामन सभा के सभापति का है। मत बराबर होने पर उसे निर्णायक मत देने का अधिकार था। इससे जाहिर है कि असेम्बली में सभापति के स्थान की नकल इंगलैंड की कामन सभा से की गई थी। सभापति को ४००० रुपया मासिक वेतन दिया जाता था। इङ्गलैंड में कामन सभा के सभापति को ६२५० रुपया मासिक वेतन दिया जाता है। इसके अतिरिक्त उसे एक सुन्दर बंगला और मुफ्त रोशनी प्रदान की जाती है। उसके वेतन पर किसी प्रकार का टैक्स नहीं लिया जाता। भारतीय असेम्बली के सभापति को वेतन के अतिरिक्त और कुछ नहीं दिया जाता था। लेजिस्लेटिव असेम्बली का मन्त्री तथा उसके सहायक गवर्नर-जनरल द्वारा नियुक्त किये जाते थे। वे तब तक कार्य कर सकते थे जब तक गवर्नर-जनरल की इच्छा होती थी।

**केन्द्रीय धारा-सभा के सदस्यों की योग्यता**

छोटी और बड़ी दोनों धारा-सभाओं के सदस्यों की योग्यता अलग अलग ठहराई गई थी। परन्तु कुछ बातें ऐसी थीं जो दोनों के लिये एक समान लागू थीं। प्रान्तीय धारा-सभा के सदस्यों पर भी ये लागू होती थीं। सदस्यों के लिये बृटिश भारत का नागरिक होना आवश्यक था। स्त्रियाँ इसकी सदस्या नहीं हो सकती थीं। कोई व्यक्ति दोनों धारा-सभाओं का सदस्य नहीं हो सकता था। किसी कचहरी से निकला हुआ वकील इसका सदस्य नहीं बन सकता था। पागल तथा दिवालिये भी इसके सदस्य नहीं बन सकते थे। २५ वर्ष से नीचे की आयु का कोई व्यक्ति इसका सदस्य नहीं बन सकता था। रियासतों के राजा तथा प्रजा इसके सदस्य नहीं बन सकते थे। जिस व्यक्ति को कालेपानी अथवा १ वर्ष से अधिक जेल की सजा हुई होती वह अपनी सजा की पूर्ति से ५ वर्ष तक इसका सदस्य नहीं हो सकता था। सरकारी कर्मचारी इसके सदस्य नहीं बन सकते थे। यदि नामज़द गैर सरकारी सदस्यों में से अपनी अवधि के बीच में कोई सरकारी पद प्राप्त कर लेता तो वह धारा-सभा से हटा दिया जाता था। परन्तु मन्त्रियों पर यह नियम लागू नहीं था। उपरोक्त बाधाओं में से कुछ तो हटाने का अधिकार गवर्नर-जनरल तथा उसकी कौंसिल और प्रान्तीय गवर्नरों को दिया गया था।

उपरोक्त योग्यता के अतिरिक्त कौंसिल आफ स्टेट तथा लेजिस्लेटिव

असेम्बली के सदस्यों के लिये कुछ अलग अलग शर्तें थीं। ये शर्तें निर्वाचन पद्धति के अनुसार लगाई गई थीं। साम्प्रदायिक निर्वाचन पद्धति होने के कारण निर्वाचन क्षेत्रों से सभी व्यक्ति चुनाव के लिये खड़े नहीं हो सकते थे। धारा-सभाओं का सदस्य वही व्यक्ति हो सकता था जो अपने निर्वाचन क्षेत्र में वोट देने का अधिकारी था।

**इनके निर्वाचकों की योग्यता**

केन्द्रीय धारा-सभा के सदस्यों को चुनने का अधिकार सभी व्यक्तियों को नहीं था। इनके चुनाव में वह व्यक्ति वोट नहीं दे सकता जो बृटिश भारत का नागरिक नहीं था। कोई स्त्री वोट नहीं दे सकती थी। पागल अथवा दिवालिये वोट देने के अधिकारी नहीं थे। २१ वर्ष से नीचे की आयु के व्यक्तियों को वोट देने का अधिकार नहीं था। कोई व्यक्ति दो निर्वाचन क्षेत्रों में वोट नहीं दे सकता था। इनके अतिरिक्त कौंसिल आफ स्टेट तथा लेजिस्लेटिव असेम्बली के सदस्यों के चुनाव में मत देने वालों के लिये अलग-अलग शर्तें थीं। प्रत्येक सूबे की शर्तें भिन्न-भिन्न प्रकार की थीं। जो व्यक्ति संयुक्तप्रान्त में कौंसिल आफ स्टेट के सदस्यों के लिये मत देने का अधिकारी था उसके लिये निम्न-लिखित योग्यतायें रखना आवश्यक था :—

१—सदस्य के निर्वाचन क्षेत्र में वह निवास करता हो।

२—कम से कम ५,००० रुपया सरकारी मालगुजारी देता हो।

३—अथवा उसे कम से कम ५,००० रुपये तक की मालगुजारी की जमीन माफी में दी गई हो।

४—कम से कम १०,००० रुपये सालाना की उसे आमदनी हो।

५—वह भारतीय धारा-सभा का सदस्य रहा हो।

६—किसी यूनिवर्सिटी की कोर्ट या सीनेट का सदस्य हो। अथवा किसी यूनिवर्सिटी का फेलो या अवैतनिक फेलो रहा हो।

७—उसे महामहोपाध्याय या शमशुलउल्मा की उपाधि दी गई हो।

८—डिस्ट्रिक्ट बोर्ड या म्युनिसिपल बोर्ड का चेयरमैन या वाइस चेयरमैन रह चुका हो।

९—संयुक्तप्रान्त में चैम्बर आफ कामर्स का सभापति हो या रहा हो।

१०—कोआपरेटिव सेन्ट्रल सोसाइटी का सभापति या उप-सभापति हो।

११—इनके अतिरिक्त मुसलमानी निर्वाचन क्षेत्र में केवल मुसलमान वोट दे सकते थे।

लेजिस्लेटिव असेम्बली के सदस्यों के चुनाव में वोट देने के लिये मतदाताओं की योग्यता विभिन्न सूबों में भिन्न-भिन्न प्रकार की थी। संयुक्तप्रान्त में दो प्रकार के निर्वाचन क्षेत्र बनाये गये थे। आम और खास। आम निर्वाचन क्षेत्र के अन्तर्गत शहरी और ग्रामीण दो विभाग किये गये थे। शहरी निर्वाचन क्षेत्र में उसी व्यक्ति को मत देने का अधिकार था जो शहर के २ मील के घेरे में निवास करता हो; अथवा १८० रुपया सालाना मकान का किराया या उसका टैक्स देता हो; अथवा कम से कम १००० रुपया म्युनिसिपैलिटी को आय-कर देता हो। ग्रामीण-निर्वाचन-क्षेत्र में मत देने का अधिकार उसी को था जो १८० रुपया सालाना किसी शहर में, जो उस निर्वाचन क्षेत्र के अन्दर हो टैक्स देता हो; अथवा १५० रुपये का मालगुजार हो। खास निर्वाचन क्षेत्र में वही व्यक्ति मत देने का अधिकारी था जो कम से कम ५००० रुपया सालाना सरकारी मालगुजारी देता हो अथवा इतनी ही लगान की भूमि माफी में जोतता हो।

**केन्द्रीय धारा-सभा की कार्य-पद्धति और कानून का बनाना**

धारा-सभा के सदस्यों का चुनाव हो जाने के पश्चात् गवर्नर-जनरल इस बात की घोषणा करता था कि कब और कहाँ इसकी पहली बैठक होगी। प्रत्येक धारा-सभा का मन्त्री हर एक सदस्य के पास इसकी सूचना भेज देता था। सभापति की आज्ञा से इसकी बैठक समाप्त की जाती थी। आमतौर से छोटी और बड़ी दोनों धारा-सभाओं की बैठक ११ बजे दिन से ४ बजे शाम तक होती थी। कार्यवाही आरम्भ करने के लिये छोटी सभा (Legislative-Assembly) में कम से कम २५ सदस्य और बड़ी सभा (Council of State) में १५ सदस्य अवश्य उपस्थित होने चाहिये। यदि इतने सदस्य उपस्थित न होते तो बैठक दूसरे दिन के लिये स्थगित कर दी जाती थी। दोनों धारा-सभाओं की पहली बैठक के आरम्भ में प्रत्येक सदस्य को एक प्रकार की शपथ लेनी पड़ती थी। धारा-सभा का कार्य अँग्रेजी भाषा में होता था; परन्तु सभापति को अधिकार था कि वह किसी सदस्य को हिन्दी या उर्दू में बोलने की आज्ञा दे सके। सभापति की आज्ञा सबको माननी पड़ती थी। बाहरी लोग उसकी आज्ञा से सदस्यों से अलग बैठकर इसकी कार्यवाही सुन सकते थे।

प्रत्येक बैठक (Session) आमतौर से ३ या ४ महीने चलती थी। बैठक के आरम्भ में कार्यवाही का पूरा ब्यौरा बना लिया जाता था। किस

कार्यवाही के लिये कितने दिन खर्च किये जायेंगे यह भी तय कर लिया जाता था। प्रत्येक धारा-सभा का मंत्री रोज कार्यवाही का ब्यौरा तैयार करता था और इसकी नक़ल हरेक सदस्य के पास भेज देता था। सारी कार्यवाही दो भागों में बाँट दी जाती थी—सरकारी और गैर सरकारी ( Official and Nonofficial )। रोज की बैठक का पहला घन्टा प्रश्न पूछने के लिये निश्चित रहता था। हर सदस्य सरकार से प्रश्न पूछ सकता था। सरकार का तात्पर्य गवर्नर-जनरल की कार्यकारिणी सभा के सदस्यों से है। प्रश्न पूछने के लिये प्रत्येक सदस्य को १० दिन पहले इसकी सूचना सभा के सभापति को देनी पड़ती थी। इससे कार्यकारिणी सभा के सदस्य ठीक समय पर उत्तर देने के लिये तैयार रहते थे। इंगलैंड की कामन सभा में सदस्यों को प्रश्न पूछने की सूचना केवल एक दिन पहले देनी पड़ती है। सभापति को अधिकार था कि वह किसी प्रश्न को नामंजूर कर दे। कुछ विषय ऐसे थे, जिन पर कोई प्रश्न नहीं पूछ सकता था। भारतीय सरकार का विदेशों से सम्बन्ध, भारतीय रियासतें हाईकोर्ट में किसी मुक़द्दमे की सुनाई आदि विषय इस कोटि में गिने जाते थे। किसी सरकारी पदाधिकारी के चरित्र के विषय में भी कोई प्रश्न नहीं पूछ सकता था।

यह सम्भव नहीं था कि धारा-सभा अपनी सभी कार्यवाही पूरी बैठक के सामने कर सके। न तो इसके लिये समय था और न सभी सदस्य इन पर राय देने की योग्यता रखते थे। इसलिये विभिन्न कार्य के लिये धारा-सभा की प्रत्येक सभा में अनेक कमीटियाँ होती थीं। सेलेक्ट कमीटी, सम्मिलित कमीटी, बिल के लिये दर्ख़ास्त सम्बन्धी कमीटी, सरकारी हिसाब-किताब सम्बन्धी कमीटी, इत्यादि कमीटियाँ थीं। प्रत्येक कमीटी में सदस्यों की संख्या कम-बेश होती थी। जब कभी धारा-सभा किसी विषय पर विचार करना चाहती तो वह कुछ सदस्यों की एक कमीटी उसके लिये बना देती थी। जो सदस्य जिस विषय का जानकार होता वह उससे संबंध रखने वाली कमीटी में रक्खा जाता था। छोटी या बड़ी धारा-सभा इस विषय का प्रस्ताव पास करती थी कि अमुक बिल सम्मिलित कमीटी ( Joint Committee ) को सुपुर्द कर दिया जाय। यदि यह प्रस्ताव दूसरी सभा को मंजूर होता तो दोनों धारा-सभायें बराबर सदस्यों को चुन कर एक सम्मिलित कमीटी बना देती थीं। कमीटी स्वयं अपना सभापति चुनती थी। कार्य करने का स्थान तथा समय, सब कुछ बड़ी धारा-सभा ( Council of State ) का सभापति निश्चित करता था।

क़ानून किस प्रकार बनते थे इस पर भी थोड़ा विचार करना चाहिये।* इसके बनने का तरीका बहुत ही पेचीदा था। यह कई सीढ़ियों से होकर गुजरता था। ये सीढ़ियाँ दोनों सभाओं में एक-सी थीं। जब कोई कानून धारा-सभा में पेश किया जाता तो इसे बिल कहते थे। जब दोनों धारा सभायें इसे पास कर देतीं तो यह ऐक्ट कहलाने लगता। जब गवर्नर-जनरल इस पर अपना हस्ताक्षर कर देता तो यह कानून कहलाता था। अब प्रश्न यह है कि बिल कैसे पेश होते थे और किस प्रकार वे कानून बन जाया करते थे। बिलों को दो कोटि में बाँट सकते थे—सरकारी और गैर सरकारी। जब सरकार स्वयं कोई कानून पास कराना चाहती तो अपने सदस्यों द्वारा उस आशय का कोई बिल पेश करवाती थी। इसे सरकारी बिल कहते थे। जो बिल धारा-सभा के अन्य सदस्य पेश करते वे गैर सरकारी बिल कहे जाते थे।

बिल दोनों धारा-सभाओं में आरम्भ किया जा सकता था। धारा-सभा का कोई सदस्य इसे पेश कर सकता था। जो सदस्य बिल पेश करना चाहता उसे इसकी सूचना एक महीना पहिले अपनी धारा-सभा के सभापति को देनी पड़ती थी। साथ ही उसे बिल का उद्देश्य भी पेश करना पड़ता था। जब सभापति इसकी आज्ञा दे देता तो सदस्य एक निश्चित तिथि पर धारा-सभा की बैठक में इसे पेश करता था। इसके बाद वह सरकारी गजट में प्रकाशित कर दिया जाता। यदि गवर्नर-जनरल की राय में बिल भारतीय नियम और शान्ति को भंग करता, तो वह अपने अधिकार से इसे उसी जगह रोक सकता था। यदि ऐसा न होता तो बिल की कार्यवाही आगे को चलती थी। बिल पेश करते समय सदस्य धारा-सभा से अनुरोध करता था कि निकट भविष्य में इस पर विचार करने के लिये कोई दिन निश्चित कर दिया जाय। यदि धारा-सभा के पास समय होता तो वह उसी दिन से उस पर विचार करना प्रारम्भ कर सकती थी। जैसा निश्चित होता पहिली बार बिल पर मोटे तौर से विचार किया जाता था। इस अवस्था में उसमें कोई संशोधन नहीं किया जाता। उसकी अथवा अन्य सदस्यों के राय से उसे सेलेक्ट कमीटी को सुपुर्द कर दिया जाता था।

सेलेक्ट कमीटी इस पर अच्छी तरह विचार कर इसकी रिपोर्ट धारा-सभा को देती थी। तीन महीने के अन्दर वह अपनी रिपोर्ट नहीं दे सकती थी। धारा-सभा चाहती तो तीन महीने के अंदर इसकी रिपोर्ट ले सकती

* भारतीय नये शासन-विधान में भी इसी प्रकार की व्यवस्था की जाती है।

थी। टैक्स सम्बन्धी बिलों पर यह ३ महीने वाला नियम लागू न था। रिपोर्ट मिल जाने पर बिल पेश करने वाला सदस्य उसे धारा-सभा की बैठक में पेश करता था। परन्तु उस पर किसी तरह के बहस-मुबाहिसे नहीं किये जा सकते थे। सिलेक्ट कमीटी के संशोधन और उसकी रिपोर्ट सरकारी गजट में प्रकाशित कर दी जाती थी। इसकी छपी हुई एक एक प्रति धारा-सभा के प्रत्येक सदस्य के पास भेज दी जाती थी। इसके बाद बिल पेश करने वाला सदस्य धारा-सभा से अनुरोध करता था कि वह इस पर विचार करे। संशोधन पेश करने के लिये सदस्यों को दो दिन पहिले से सभापति को सूचित करना पड़ता था। सभी संशोधनों पर क्रम-पूर्वक विचार किया जाता था। बिल की एक एक धारा पर अलग अलग विचार होता था। कोई संशोधन न हुआ तो बिल पेश करनेवाला इसे पास करने का प्रस्ताव कर सकता था। बिल पास हो जाने पर सभापति उस पर अपनी दस्तखत करता था। जब यह क्रिया एक सभा में समाप्त हो जाती तो बिल दूसरी सभा में भेज दिया जाता था। वहाँ भी इसी क्रम से होकर उसे गुजरना पड़ता था।

दूसरी सभा में बिना किसी संशोधन के बिल पास हो जाने पर गवर्नर-जनरल के हस्ताक्षर के लिये भेज दिया जाता था। परन्तु दूसरी धारा-सभा में अक्सर कुछ संशोधन किये जाते थे। यदि ये पहली धारा-सभा को मंजूर होते तो बिल पास समझा जाता और वह गवर्नर-जनरल के हस्ताक्षर के लिये भेज दिया जाता था। गवर्नर-जनरल को अधिकार था कि वह उसे नामंजूर कर दे। उसके मन्जूर कर देने पर वह बिल कानून कहलाता था।

बजट को पेश करने और उसे पास कराने का तरीका निम्नलिखित था। हमारे देश में सरकारी आमदनी और खर्च का साल पहिली अप्रैल से ३१ मार्च तक माना जाता है। हर साल जाड़े के महीने में केन्द्रीय सरकार अपनी आमदनी और खर्च का ब्योरा तैयार करती थी। धारा-सभा के सामने यह चिट्ठा पेश किया जाता था। इसी को बजट कहते थे। इस पर विचार करने के लिये धारा-सभा कोई दिन तय करती थी। कम से कम ७ दिन पहिले इसकी सूचना सदस्यों को दे दी जाती थी। बड़ी धारा-सभा (Council of State) बजट पर विचार तो करती थी परन्तु वह इससे आगे कुछ नहीं कर सकती थी। उसे बजट में संशोधन करने का कोई अधिकार न था। इसकी पूरी कार्यवाही छोटी धारा-सभा के हाथों में रक्खी गई थी। बजट के पास होने

की दो अवस्थायें थीं। पहली अवस्था में छोटी सभा ( Legislative Assembly ) इस पर विचार करती थी और दूसरी अवस्था में वह विभिन्न मदों को पास करती थी। अर्थमन्त्री ( Finance Member ) अन्त में बजट पर अपना एक वक्तव्य और इस पर किये गये प्रश्नों का उत्तर देता था।

सरकारी विभागों के लिये अलग-अलग रुपया मंजूर किया जाता था। अर्थ-मन्त्री चाहता तो २ या ३ विभागों का रुपया एक में मंजूर करा सकता था। गवर्नर-जनरल मंजूरी पर वाद-विवाद करने के लिये अधिक से अधिक १५ दिन का समय निर्धारित कर सकता था। एक मद पर दो दिन से अधिक बहस नहीं की जा सकती थी। पन्द्रहवें दिन पाँच बजे शाम तक इसकी सारी कार्यवाही समाप्त कर देनी पड़ती थी। छोटी धारा-सभा इमदाद को काटने या कम करने का प्रस्ताव पेश कर सकती थी परन्तु वह इसे बढ़ाने का प्रस्ताव नहीं कर सकती थी।

जब कोई बिल एक धारा-सभा से पास होकर दूसरी सभा में भेजा जाता तो बहुधा एक सभा के संशोधन दूसरी सभा को मंजूर नहीं होते थे। दोनों सभाओं में मतभेद होता था। इसे दूर करने के लिये ४ तरीके बनाये गये थे।

**सम्मिलित महासभा**
Joint Conference

१—दोनों सभाओं से बराबर बराबर सदस्य चुन लिये जाते थे। उनकी एक कमेटी बना दी जाती थी। वह अपने में से किसी को सभापति चुन लेती थी। यदि सदस्यों के मत बराबर होते तो सभापति अपना वोट किसी को नहीं देता था। बड़ी सभा ( Council of State ) का सभापति कमेटी का स्थान और समय निश्चित करता था। कमीटी का फैसला दोनों सभाओं को मानना पड़ता था।

**सम्मिलित बैठक**
Joint Sitting

२—मतभेद को दूर करने का दूसरा तरीका सम्मिलित बैठक थी। इसकी सूचना गवर्नर-जनरल को दे दी जाती थी। वह सरकारी गजट में इसे प्रकाशित करने की आज्ञा देता था कि दोनों धारा-सभाओं की एक साथ बैठक की जाय। सभी सदस्य एक साथ बैठ कर प्रस्तुत बिल पर विचार करते थे। जो बात बहुमत से तै होती वह दोनों सभाओं को माननी पड़ती थी। बड़ी सभा का सभापति इसका सभापति होता था।

**सम्मिलित निर्वाचित कमीटी**
**Joint Select Committee**

३—जब कोई बिल धारा-सभा में पेश होता तो कुछ सदस्य इस बात का प्रस्ताव पेश कर सकते थे कि दूसरी धारा-सभा के सदस्य अपने कुछ प्रतिनिधि सिलेक्ट कमीटी में भेज दें। इससे दूसरी सभा को बिल की प्रगति मालूम होती रहती। उसके प्रतिनिधियों को इस पर राय देने का मौका मिलता। इससे दोनों सभाओं में मतभेद उत्पन्न होने की सम्भावना कम होती। बिल पर विचार करने के लिये पहिली सभा में जो ज्वायेंट कमीटी बनाई जाती उसमें दोनों सभाओं के बराबर सदस्य होते थे। इसका सभापति इसी कमीटी द्वारा चुना जाता था, और उसे केवल एक वोट का अधिकार था। कमीटी का फ़ैसला दोनों सभाओं को मान्य होता था।

इसके अलावा एक और तरीका मतभेद को दूर करने के लिये बनाया गया था। दोनों सभाओं में मतभेद होने पर गवर्नर-जनरल अपने विशेष अधिकारों का प्रयोग करता था। वह बिल को तसदीक (Certify) कर सकता था। इससे वह बिल अपने आप पास समझा जाता था। १९२४ ई० में लार्ड रीडिंग ने नमक-कर पर अपने इसी अधिकार का प्रयोग किया था।

**केन्द्रीय धारा सभा के अधिकार**

धारा-सभा के सदस्यों को कौंसिल चैम्बर के भीतर बोलने की पूरी स्वतंत्रता दी गई थी। कोई कचहरी इसके लिये उस पर मुक़दमा नहीं चला सकती थी। परन्तु उन्हें सभा की कार्य-पद्धति का ध्यान रखना पड़ता था। हरेक सदस्य को बैठक की पूरी अवधि तक लगभग २६) रोजाना भत्ता तथा अपने स्थान से दिल्ली तक आने-जाने का रेल का किराया दिया जाता था। बैठक के बीच में कोई सदस्य किसी अपराध के लिये गिरफ्तार नहीं किया जा सकता था।

हिन्दोस्तान की राजसत्ता पार्लियामेंट के हाथ में होने से केन्द्रीय धारा-सभा की सारी कार्रवाई अंतिम नहीं समझी जाती थी। इसके द्वारा पास किये गये क़ानून गवर्नर-जनरल अथवा पार्लियामेंट द्वारा रद्द किए जा सकते थे। फिर भी किसी एक दायरे के अन्दर केन्द्रीय धारा-सभा को कुछ अधिकार प्राप्त थे। हिन्दोस्तान की सीमा के अन्दर जितने व्यक्ति अथवा संस्थायें थीं, उनके लिये वह क़ानून बनाने की अधिकारिणी थी। आवश्यकतानुसार नये क़ानूनों को बनाने तथा पुराने क़ानूनों को हटाने का उसे अधिकार प्राप्त था। लेकिन इसके लिये उसे पार्लियामेंट की

अनुमति लेनी पड़ती थी। पार्लियामेंट के विरुद्ध उसे कोई कार्य करने का अधिकार न था। भारत-मंत्री की आज्ञा के बिना केन्द्रीय धारा-सभा किसी न्यायालय को यह अधिकार नहीं दे सकती थी कि वह किसी योरप निवासी को प्राणदंड दे सके। गवर्नर-जनरल की इच्छा के विरुद्ध आर्थिक विषयों से सम्बन्ध रखता हुआ कोई बिल पेश नहीं किया जा सकता था। धारा-सभा धार्मिक विषयों पर तब तक विचार नहीं कर सकती थी जब तक गवर्नर-जनरल की आज्ञा प्राप्त न हो जाय। फौज सम्बन्धी नियम बनाने का अधिकार उसे उसी हालत में था जब गवर्नर-जनरल इसकी आज्ञा दे देता। देशी रियासतों के मामलों में वह गवर्नर-जनरल की आज्ञा के बिना हाथ नहीं डाल सकती थी। गवर्नर-जनरल के आर्डिनेन्स को समाप्त करने का अधिकार उसे प्राप्त न था।

यदि कोई बिल केन्द्रीय धारा-सभा में पेश था तो गवर्नर-जनरल अपने अधिकार से उसे रोक सकता था। परन्तु उसे यह सिद्ध करना पड़ता था कि उपरोक्त बिल शान्ति में बाधक होता। कोई क़ानून धारा-सभा द्वारा तब तक पास नहीं समझा जाता जब तक गवर्नर-जनरल उस पर अपनी अनुमति न दे देता। गवर्नर-जनरल की अनुमति प्राप्त होने पर भी पार्लियामेंट उसे रद्द कर सकती थी। इस अधिकार से भारतीय धारा-सभा का स्थान एक कठपुतली की तरह था। उसे पार्लियामेंट और गवर्नर-जनरल की इच्छा पर नाचना पड़ता था। इंगलैंड के इतिहास में ऐसे अवसर बहुत कम मिलेंगे जब कि सम्राट् ने पार्लियामेंट की कार्यवाहियों को रद्द कर दिया हो। इसके विपरीत हिन्दोस्तान का इतिहास इस प्रकार के उदाहरणों से भरा पड़ा है। गवर्नर-जनरल को अधिकार था कि वह बने हुये क़ानूनों को रद्द तथा नये क़ानून पास कर सके। वह जब चाहता एलान कर सकता था कि अमुक क़ानून हिन्दोस्तान की बेहतरी के लिये ज़रूरी है। धारा-सभा इससे सहमत न हो, लेकिन वह क़ानून पास समझा जाता। १९२२ ई० में लार्ड रीडिंग ने अपने विशेष अधिकारों द्वारा ऐसा क़ानून पास किया था। धारा-सभा की इच्छा के विरुद्ध बिल (Princes Protection Bill) पास कर दिया गया। १९२३ ई० में उन्होंने दूसरा बिल भी अपने अधिकार से पास कराया। धारा-सभा विरोध करती रही लेकिन नमक-कर १ रुपया ४ आने से बढ़ा कर २ रुपये ८ आना फी मन कर दिया गया था।

प्रजातंत्रवादी देशों में सरकार की आमदनी और खर्च का अधिकार धारा-सभा को दिया गया है। यह अधिकार छोटी सभा के हाथों में

इसलिये रक्खा जाता है कि वही प्रजा की सच्ची प्रतिनिधि है। परन्तु हिन्दोस्तान में उसे इस अधिकार से वञ्चित रक्खा गया था। यहाँ किसी सदस्य को गवर्नर-जनरल की आज्ञा के बिना बजट में कोई रद्दोबदल का प्रस्ताव पेश करने का अधिकार न था। केन्द्रीय सरकार में खर्च के कुछ ऐसे मद् बनाये गये थे, जिन पर धारा-सभा अपना मत प्रकट नहीं कर सकती थी। भारतीय सरकार के कर्जे की सूद, बड़े बड़े सरकारी अफसरों का वेतन, वे खर्च जो राजनीतिक प्रबन्ध, सेना तथा धार्मिक मद में किये जाते थे—इन पर केन्द्रीय धारा-सभा की राय की कोई जरूरत न थी। इन्हीं मदों में लगभग एक चौथाई रकम खर्च की जाती थी, परन्तु धारा-सभा इसमें हाथ नहीं डाल सकती थी। यदि वह अपने अधिकार से किसी मद का खर्च घटा-बढ़ा देती तो उसे रद्द करने का अधिकार गवर्नर-जनरल को दिया गया था। बृटिश साम्राज्य के अन्तर्गत कनाडा, आस्ट्रेलिया तथा दक्खिनी अफ्रीका में गवर्नर-जनरल को इस प्रकार के अधिकार प्राप्त नहीं हैं। इसलिये कहा गया है कि १६१६ के शासन-विधान में आर्थिक तथा शासन सम्बन्धी अधिकार की दृष्टि से केन्द्रीय धारा-सभा अत्यन्त कमजोर थी। कहने के लिये शासन के सभी क्षेत्रों में उसे अधिकार प्राप्त थे परन्तु वे दिखलाने के लिये थे।

**१६३५ के संघ शासन-विधान में केन्द्रीय धारा-सभा का स्वरूप**

संघ-शासन-विधान में केन्द्रीय धारा-सभा का नाम संघ-धारा-सभा था। पहिले की तरह इसमें छोटी और बड़ी दो सभायें होतीं। बड़ी सभा का नाम कौंसिल आफ स्टेट और छोटी का फेडरल असेम्बली था। बड़ी सभा ( Council of State ) में अधिक से अधिक २६० सदस्य होते। इनमें १५६ बृटिश प्रान्तों से चुनकर और बाकी १०४ सदस्य देशी रियासतों से राजाओं द्वारा नामजद होकर आते।*

**कौंसिल आफ स्टेट**

सदस्यों की ठीक ठीक संख्या इसलिये नहीं बताई जा सकती कि वह मालूम नहीं था कि कितनी देशी रियासतें संघ-शासन में शामिल होवीं। जो १५६ सदस्य बृटिश प्रान्तों से चुनकर आते उनमें केवल १४० जगहें प्रान्तों को दी गई थीं। बाकी १६ सदस्य के लिये

* १६३५ का संघ-शासन-विधान पूरी तरह कार्यान्वित न होने के कारण यह अंश भी सिद्धान्त रूप में ही रह गया।

प्रान्तीयता का बन्धन न था। इन १६ सदस्यों में ७ अंग्रेज, १ अंग्रेजी ईसाई, २ भारतीय ईसाई तथा ६ गवर्नर-जनरल द्वारा नामजद किये जाते। नामजद सदस्यों में अछूत और स्त्रियाँ होतीं। १४० सीटें निम्न-लिखित प्रकार से बाँटी गई थीं :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| मद्रास | ...२० | पश्चिमोत्तर प्रदेश | ...५ |
| बम्बई | ...१६ | उड़ीसा | ...५ |
| बंगाल | ...२० | सिन्ध | ...५ |
| यू० पी० | ...२० | बृटिश बिलोचिस्तान | ...१ |
| पंजाब | ...१६ | दिल्ली | ...१ |
| बिहार | ... १६ | अजमेर मारवाड़ा | ...१ |
| सी० पी० और बरार | ...८ | कुर्ग | ...१ |
| आसाम | ...५ | जोड़ | १४० |

जो १०४ सीटें देशी रियासतों को दी गई थीं उनका ठीक ठीक ब्योरा तब तक मालूम नहीं होता जब तक संघ धारा सभा बन कर तैयार न हो जाती। कुछ बड़ी बड़ी रियासतों को जो निश्चित सीटें दी गई थीं उनका ब्यौरा इस प्रकार है :—हैदराबाद ५, मैसूर ३, काश्मीर ३, ग्वालियर ३, बड़ौदा ३, और ट्रावनकोर २ †।

कौंसिल आफ स्टेट में जो १४० सदस्य सूबों से चुन कर आते, उनका चुनाव प्रत्यक्ष ( Direct ) रूप से होता। नागरिक उन्हें स्वयं चुनकर भेजते। इस बड़ी सभा की कोई निश्चित अवधि नहीं थी। यदि गवर्नर-जनरल इसे बर्खास्त न करता तो यह सभा स्थाई रूप से काम करती। हर तीसरे साल एक तिहाई सदस्य बदलते रहते। इस प्रकार प्रत्येक ६ वर्ष पर सभा के सभी सदस्य बदल जाया करते। इस सभा को एक सभापति तथा एक उपसभापति चुनने का अधिकार था। १४ दिन की इत्तला देकर इसके सदस्य इन्हें बहुमत से हटा सकते थे। संघ धारा-सभा उपरोक्त दोनों पदाधिकारियों का वेतन निश्चित करती। सदस्यों का वेतन अथवा भत्ता वही तै करती।

**फेडरल असेम्बली**

फेडरल असेम्बली संघ-धारा-सभा की छोटी सभा होती इसमें अधिक से अधिक ३७५ सदस्य होते। इसमें २५० सूबों से चुन कर और शेष १२५ देशी रियासतों से राजाओं द्वारा नामजद होकर आते। यद्यपि देशी

† – देशी रियासतों की विलियन नीति के कारण इनका वैधानिक स्वरूप बदल रहा है।

रियासतों की जन-संख्या हिन्दोस्तान की जनसंख्या का एक चौथाई थी, लेकिन उन्हें फेडरल असेम्बली में एक तिहाई सीटें दी गई थीं। जो २५० सदस्य बृटिश प्रान्तों से चुनकर आते उनमें ४ का स्थान प्रान्तीयता के आधार पर नहीं था। इन ४ सदस्यों में ३ व्यापार मंडल के प्रतिनिध होते, और १ मज़दूरों का प्रतिनिधि होता। असेम्बली के सदस्य जनता द्वारा नही चुने जाते। इनका चुनाव अप्रत्यक्ष ( Indirect ) रूप से होता। प्रान्तीय धारा-सभाओं के सदस्य इन्हें चुन कर भेजते। इस सभा की बनावट में यह सबसे बड़ा दोष माना गया था जो २४६ सीटे विभिन्न प्रान्तों में विभाजित की गई थीं उनका ब्यौरा निम्नलिखित है :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| मद्रास | ...३७ | पश्चिमोत्तर प्रदेश | ...५ |
| बम्बई | ...३० | उड़ीसा | ...५ |
| बंगाल | ...३७ | सिन्ध | ...५ |
| यु० पी० | ...३७ | बृटिश बिलोचिस्तान | ...१ |
| पंजाब | ...३० | दिल्ली | ...२ |
| बिहार | ...३० | अजमेर मारवाड़ा | ..१ |
| सी० पी० और बरार | ...१५ | कुर्ग | ...१ |
| आसाम | ...१० | जोड़ | २४६ |

जो १२५ सीटें देशी रियासतों को दी गई थीं उनकी ठीक ठीक संख्या तभी मालूम होती जब संघ-शासन-विधान कार्यान्वित होता। कुछ बड़ी बड़ी रियासतों को निम्नलिखित प्रकार से सीटें दी गई थीं :—

हैदराबाद १६, मैसूर ७, ट्राविनकोर ५, ग्वालियर ४, काश्मीर ४ और बड़ौदा ३। जो रियासतें बहुत छोटी थीं उन्हें दो-दो या तीन-तीन को सम्मिलित रूप में एक सदस्य भेजने का अधिकार दिया गया था।

१९१९ के शासन-विधान में केन्द्रीय धारा-सभा की छोटी सभा की अवधि ३ वर्ष रक्खी गई थी। संघ शासन-विधान में छोटी धारा-सभा की अवधि ५ वर्ष रक्खी गई थी। गवर्नर-जनरल को अधिकार था कि वह जब चाहे इसे बर्खास्त कर दे। परन्तु ५ वर्ष से अधिक, वह इसका समय नहीं बढ़ा सकता था। इसका सभापति स्पीकर और उसका सहायक डिप्टी-स्पीकर होता। यदि किसी कारणवश ५ वर्ष से पहिले यह बर्खास्त कर दी जाती तो स्पीकर अपने पद पर तब तक बना रहता जब तक दूसरी फेडरल असेम्बली की पहली बैठक न होती।

कोई व्यक्ति कौंसिल आफ़-स्टेट का तब तक सदस्य न होता जब तक

क्षेत्रफल वेल्स से भी बड़ा था। ऐसी दशा में किसी सदस्य के लिये यह सम्भव नहीं था कि वह अपने निर्वाचन क्षेत्र का पूरा पूरा अध्ययन करता। किसी भारतीय राजनीतिज्ञ ने यह सलाह दी थी कि ये बुराइयाँ फेडरल असेम्बली में चुने हुए सदस्यों की संख्या बढ़ा देने से बहुत कुछ कम हो सकती थी। उनका कहना था कि इसके सदस्यों की संख्या कम से कम ६०० होनी चाहिये। बृटेन की जन-संख्या हिन्दोस्तान की $\frac{1}{8}$ है, फिर भी कामन सभा में ६२१ सदस्य हैं। केवल संघ-धारा-सभा के चन्द सुधारों से तब तक काम नहीं चल सकता था जब तक समूचे संघ शासन-विधान में परिवर्तन न किया जाता।

**कार्य-पद्धति और अधिकार**

संघ-धारा-सभा की कार्यपद्धति उसी प्रकार की होती जो वर्तमान धारा-सभा की है। जब तक दोनों सभाओं से कम से कम $\frac{1}{6}$ सदस्य उपस्थित न होते, तब तक कोई कार्यवाही शुरू नहीं हो सकती थी। संघ-धारा-सभा को यह अधिकार प्राप्त था कि वह बृटिश भारत तथा संघ में आने वाली देशी रियासतों के लिये क़ानून बनाती। परन्तु बृटिश पार्लियामेंट की मातहती में वह कार्य करती। इसके अतिरिक्त गवनर-जनरल को अधिकार था कि वह इसके पास किये क़ानूनों को रद्द कर देता। गवर्नर-जनरल के विशेषाधिकारों तथा व्यक्तिगत जिम्मेवारियों के सामने इसके अधिकार नाममात्र को रह जाते। सरकारी आय की ८० प्रतिशत ज़िम्मेवारी धारा-सभा के हाथों से बाहर रक्खी गई थी। आवश्यकता पड़ने पर संघ-धारा-सभा प्रान्तों के लिये क़ानून बना सकती थी। क़ानून बनाने के सभी विषय ३ भागों में बाँट गये थ। कुछ विषय केन्द्रीय धारा-सभा को, कुछ प्रान्तीय धारा-सभा को और कुछ दोनों को सम्मिलित रूप से दिये गये थे। सारांश यह है कि भारतीय संघ धारा-सभा को वे अधिकार प्राप्त नहीं थे, जो दुनिया और संघ-शासन के अन्दर उसे दिये गये हैं।

# स्थानों का ख़ाका

## कौंसिल आफ़ स्टेट

### बृटिश भारत के प्रतिनिधि

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| सूबा या सम्प्रदाय | कुल स्थान | साधारण स्थान | हरिजनों के स्थान | सिक्खों के स्थान | मुसलमानों के स्थान | स्त्रियों के स्थान |
| मद्रास | २० | १४ | १ | — | ४ | १ |
| बम्बई | १६ | १० | १ | — | ४ | १ |
| बंगाल | २० | ८ | १ | — | १० | १ |
| संयुक्त प्रान्त | २० | ११ | १ | — | ७ | १ |
| पंजाब | १६ | ३ | — | ४ | ८ | १ |
| बिहार | १६ | १० | १ | — | ४ | १ |
| मध्य प्रान्त और बरार | ८ | ६ | १ | — | १ | — |
| आसाम | ५ | ३ | — | — | २ | — |
| पश्चिमोत्तर प्रदेश | ५ | १ | — | — | ४ | — |
| उड़ीसा | ५ | ४ | — | — | १ | — |
| सिन्ध | ५ | २ | — | — | ३ | — |
| बृटिश बिलोचिस्तान | १ | — | — | — | १ | — |
| दिल्ली | १ | १ | — | — | — | — |
| अजमेर मेरवाड़ा | १ | १ | — | — | — | — |
| कुर्ग | १ | १ | — | — | — | — |
| अँग्रेज़ी ईसाई | १ | — | — | — | — | — |
| योरोपियन | ७ | — | — | — | — | — |
| देशी ईसाई | २ | — | — | — | — | — |
| कुल जोड़ | १५० | ७५ | ६ | ४ | ४९ | ६ |

# स्थानों का ख़ाका

## फ़ेडरल असेम्बली

### बृटिश भारत के प्रतिनिधि

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प्रान्त | कुल स्थान | साधारण स्थानों का जोड़ | हरिजनों के सुरक्षित साधारण स्थान | सिक्खों के स्थान | मुसलमानों के स्थान | अँग्रेज़ी ईसाइयों के स्थान | यूरोपियन के स्थान | भारतीय ईसाइयों के स्थान | व्यापार और व्यवसाय के स्थान | ज़मींदारों के स्थान | मज़दूरों के स्थान | स्त्रियों के स्थान |
| मद्रास | ३७ | १९ | ४ | — | ८ | १ | १ | २ | २ | १ | १ | २ |
| बम्बई | ३० | १३ | २ | — | ६ | १ | १ | १ | ३ | १ | २ | २ |
| बंगाल | ३७ | १० | ३ | — | १७ | १ | १ | १ | ३ | १ | २ | १ |
| संयुक्त प्रान्त | ३७ | १९ | ३ | ६ | १२ | १ | १ | १ | — | १ | १ | १ |
| पंजाब | ३० | ६ | ० | — | १४ | — | १ | १ | — | १ | — | १ |
| बिहार | ३० | १ | २ | — | ९ | — | १ | १ | — | १ | १ | १ |
| मध्य प्रान्त बरार | १५ | ९ | ० | — | ३ | — | — | — | — | १ | १ | १ |
| आसाम | १० | ४ | १ | — | ३ | — | १ | १ | — | — | १ | — |
| पश्चिमोत्तर प्रदेश | ५ | १ | — | — | ४ | — | — | — | — | — | — | — |
| उड़ीसा | ५ | ४ | १ | — | १ | — | — | — | — | — | — | — |
| सिन्ध | ५ | १ | — | — | ३ | — | १ | — | — | — | — | — |
| बृटिश बिलोचिस्तान | १ | — | — | — | १ | — | — | — | — | — | — | — |
| दिल्ली | २ | १ | — | — | १ | — | — | — | — | — | — | — |
| अजमेर मेरवाड़ा | १ | १ | — | — | — | — | — | — | — | — | — | — |
| कुर्ग | १ | १ | — | — | — | — | — | — | — | — | — | — |
| प्रान्तीयता से भिन्न स्थान | ४ | — | — | — | — | — | — | — | ३ | — | १ | — |
| कुल जोड़ | २५० | १०५ | १९ | ६ | ८२ | ४ | ८ | ८ | ११ | ७ | १० | ९ |

**केन्द्रीय धारा सभा और केंद्रीय कार्य-कारिणी सभा का सम्बन्ध**

यह बात निर्विवाद है कि १९४७ तक हिन्दोस्तान में एक उत्तरदायी शासन (Responsible Government) की स्थापना नहीं हुई थी। इस देश का राजनीतिक इतिहास इस बात का प्रमाण कि यहाँ की सरकार जनता की आवाज की परवाह कम करती थी। सर सुरेन्द्रना बनर्जी के शब्दों में, "कार्य-कारिणी सभा उस पत्थर की चट्टान की तरह थी जिस पर कोई भी अपना सर तोड़ सकता था।" १९१९ के शासन-विधान में कार्यकारिणी सभा और धारा-सभा के सम्बन्ध में कोई खास अन्तर नहीं पड़ा। कार्यकारिणी पहले की तरह गैर जिम्मेदार बनी रही। १९३५ के संघ शासन-विधान में भी इसकी गैर जिम्मेवारी वैसी ही बनी रही।

गवर्नर-जनरल और उसकी कौंसिल अपने कामों के लिये पूरी तरह स्वतन्त्र थी। धारा-सभा उन अविश्वास का प्रस्ताव पास करती तो भी वे अपने पद से हटाये नहीं जा सकते थे। उसे यह अधिकार नहीं था कि वह उनके वेतन तथा भत्ते के विषय में कोई परिवर्तन करती। कार्यकारिणी सभा की सलाहों को मानने के लिये वह बाध्य थी। अपनी गलतियों के लिये इस देश की कार्यकारिणी बृटिश पार्लियामेंट के प्रति उत्तरदायी थी। पार्लियामेंट की इच्छा से असीम काल तक वह अपने स्थान पर बनी रहती। धारा-सभा की इच्छा विरुद्ध गवर्नर-जनरल कानून बना सकता था, आर्डिनेन्स जारी कर सकता था, बने हुए कानूनों को रद्द कर सकता था तथा उसे बर्खास्त भी कर सकता था। इससे स्पष्ट है, कि इस देश की केन्द्रीय सरकार धारा-सभा के अधिकार में नहीं थी या दूसरे शब्दों में इस देश की सरकार जनता के प्रति उत्तरदायी नहीं थी। जब तक जनता के प्रतिनिधि शासन में पूरा अधिकार नहीं रखते तब तक एक उत्तरदायी शासन की स्थापना नहीं हो सकती।

संसार में प्रजातन्त्र की भावना बढ़ रही है। धारा-सभा में चुने हुए सदस्यों की संख्या अधिक कर दी गई थी। इसके आर्थिक अधिकार भी पहले से बढ़ा दिये गये थे। कार्य-रूप में यह सम्भव नहीं था कि गवर्नर-जनरल और वाइसराय बार बार उसके बनाये हुए कानूनों को रद्द करते। सरकार जनता की आवाज को अधिक काल तक नहीं ठुकरा सकती थी। यह बात ठीक है कि हमारे देश की धारा-सभा को यह अधिकार नहीं था कि वह कार्यकारिणी को भंग करती, परन्तु उसका प्रभाव राजनीतिक क्षेत्र में कम नहीं था। साधारण परिस्थिति में वह सब कुछ

कर सकती थी, परन्तु असाधारण परिस्थिति उत्पन्न होने पर उसके अधिकारों की अवहेलना की जाती थी। कानूनी दृष्टि से भारत-सरकार धारा-सभा से पूर्णतया स्वतंत्र थी, परन्तु कार्य रूप में वह जनता के विचारों से बँधी हुई थी। सर मलकम हेली ने अपना विचार प्रगट करते हुए कहा था कि, "यद्यपि भारत-सरकार जनता के प्रति जिम्मेवार नहीं है फिर भी वह उसकी आवाज पर विचार करती है।" धारा-सभा में जो प्रश्न पूछे जाते थे, अथवा प्रस्ताव पेश होते थे, उनका प्रभाव कार्यकारिणी विभाग पर कम नहीं पड़ता था।

धारा सभा का प्रभाव अप्रत्यक्ष रूप से कार्यकारिणी सभा के ऊपर अधिक पड़ता था। १९१९ के मान्टेग्यू चेम्सफोर्ड रिपोर्ट में इस बात का जिक्र किया गया है कि अप्रत्यक्ष प्रभाव महत्वपूर्ण है। कार्यकारिणी सभा धारा-सभा के प्रति जिम्मेवार न होते हुए भी मनुष्यत्व से दूर नहीं जा सकती थी। जनता के प्रतिनिधियों के विचारों को ठुकराने में उसे वहीं तक सफलता मिलती जहाँ तक जनता इसे सहन कर सकती थी। २०वीं सदी प्रजातन्त्र वाद का युग है। स्वतंत्रता और समानता के शब्द चारों ओर गूँज रहे हैं। ऐसी दशा में जनता की आवाज को ठुकराना खतरे से खाली नहीं है।

देश को स्वतन्त्रता प्राप्त हो जाने के पश्चात् विधान परिषद धारा-सभा के रूप में कार्य कर रही है। वह लोकमत का ध्यान रखते हुए अपने कार्य का सम्पादन करती है। भारतीय संघ ( Indian Union ) के सम्विधान, धारा-सभा के स्वरूप और केन्द्रीय कार्यकारिणी से इसका सम्बन्ध, इनमें पहिले से महान अन्तर होगा। उत्तरदायी शासन की स्थापना में जिन जिन बातों की आवश्यकता है उनका पूरा ध्यान रक्खा जायगा।

---

# अध्याय ६

## केन्द्रीय तथा प्रान्तीय सरकार का सम्बन्ध

**दोनों सरकारों का दरजा**

बृटिश सरकार की यह नीति थी कि केन्द्रीय सरकार की शक्ति अधिक से अधिक बढ़ाई जाय। बृटेन को राजनीतिक शक्ति केन्द्रित करने में सबसे बड़ी सुविधा यह थी कि जनता के अधिकार नाममात्र को शेष रह जावेंगे। प्रान्तीय सरकारों को छोटे-मोटे अधिकार देकर केन्द्रीय सरकार उन्हें अपनी इच्छानुसार चलाती रही है। बृटिश सरकार की दूसरी नीति हिन्दोस्तान को अधिक से अधिक टुकड़ों में बाँटने की रही है। १६०५ ई० में जब बंगाल को २ टुकड़ों में बाँटने की व्यवस्था की गई तो यह बात और भी स्पष्ट हो गई थी। लोगों ने इसका पूरी तरह विरोध किया और बंगाल विभाजित न हो सका। केन्द्रीय सरकार और प्रान्तीय सरकारों का सम्बन्ध एक सा नहीं था। इनके सम्बन्ध को अच्छी तरह समझने के लिये हम इसे ४ भागों में बाँट सकते हैं। इनका वर्णन आगे चलकर किया जायगा। एक बात हमें स्मरण रखनी चाहिये कि केन्द्रीय सरकार प्रान्तीय सरकारों को कम से कम शक्ति प्रदान करती थी। जिस वैज्ञानिक ढङ्ग पर और स्वतन्त्र देशों में शक्ति विभाजन किया गया है, उस ढंग पर हमारे देश में इसे नहीं बाँटा गया था। भारतीय जनता और बृटिश सरकार में इस विषय पर बहुत बड़ा मतभेद था। जनता बृटिश प्रान्तों को अधिक से अधिक स्वतंत्रता प्रदान करना चाहती थी, परन्तु बृटिश सरकार केन्द्रीय सरकार की शक्ति को किसी भी तरह कम करने पर तैयार न थी।

**ऐतिहासिक सम्बन्ध**

ऊपर कहा गया है कि केन्द्रीय सरकार और प्रान्तीय सरकार का सम्बन्ध एक-सा नहीं रहता। वह समय समय पर बदलता रहता है। यह सम्बन्ध ४ कालों में बाँटा जा सकता है :—

१—शक्ति संचय काल (१७७२—१८७०)
२—शक्ति वितरण काल (१८७०—१६३७)
३—प्रान्तीय स्वराज (१६३७—१६४७)
४—स्वतन्त्र भारत (१६४७ से आरम्भ)

**शक्ति संचय काल १७७२ से १८७० तक**

१ —बृटिश सरकार की योजना राजनीतिक शक्तियों को एक सूत्र बाँधकर एकात्मक राज्य स्थापित करने की रही है। प्रजा के विरोध के कारण यह नीति बहुत कुछ बदल गई थी, परंतु इसका सर्वथा परित्याग नहीं किया गया था। इस देश का राजनीतिक विभाजन किसी वैज्ञानिक ढंग पर न कर शासन की सुविधा का ध्यान रख कर इसे चन्द टुकड़ों में बाँट दिया गया है। सूबों की संख्या घटाने बढ़ाने का अधिकार केन्द्रीय सरकार को दिया गया था। प्रान्तीय सरकारों को सब काम गवर्नर-जनरल और उसकी कौंसिल से पूछ कर करना पड़ता था। केन्द्रीय सरकार सारे हिन्दोस्तान के लिये कानून बनाती थी। इसके लिये वह बृटिश पार्लियामेंट के प्रति जिम्मेवार थी। १७७४ के पहले बंगाल, मद्रास और बम्बई तीनों अहातों को अपना-अपना शासन कार्य चलाने का अधिकार दिया गया था। वारेन हेस्टिंग्स के जमाने में १७७३ ई० में रेग्यूलेटिंग ऐक्ट के पास होने पर केन्द्रीय सरकार की शक्ति बढ़ी। कम्पनी ने धीरे धीरे राजनीतिक शक्ति गवर्नर-जनरल और उसकी कौंसिल को सौंप दिया। कुछ दिनों तक प्रान्तों के गवर्नर मनमानी करते रहे, लेकिन उनकी ताकत घटती गई। १७९८ ई० में जब लार्ड वेलेजली हिन्दोस्तान का गवर्नर-जनरल हुआ, तो केन्द्रीय सरकार का रुतबा और भी बढ़ा। उसने स्पष्ट कर दिया कि हिन्दोस्तान की रक्षा, टैक्स, लड़ाई और सन्धि, शासन, फौज—इन मामलों में एक मात्र अधिकार गवर्नर-जनरल और उसकी कौंसिल को है।

वेलेजली की नीति बृटिश साम्राज्य को बढ़ाने की थी। उसके समय में संयुक्तप्रांत, कर्नाटक, कनारा, बुन्देलखंड, दिल्ली, उड़ीसा आदि सूबे बृटिश राज्य में शामिल किये गये। नये सूबे सीधे केन्द्रीय सरकार की मातहती में आते थे। वह अपनी मर्जी से शासन की सुविधा के लिये लेफ्टिनेन्ट गवर्नरों तथा चीफ कमिश्नरों को नियुक्त करती थी। १८५४ ई० में बंगाल के शासन के लिये एक अलग गवर्नर की नियुक्ति की गई। शासन की बड़ी बड़ी बातें जैसे, रक्षा, वाह्य सम्बन्ध, देशी रियासतों से सम्बन्ध इत्यादि विषय केन्द्रीय सरकार के हाथों में रक्खे गये। इनके अतिरिक्त टकसाल, विनिमय, पोस्टआफिस, रेल, तार, डाक भी उसे सुपुर्द किये गये। बाकी विषय प्रान्तीय सरकारों को इस शर्त पर दिये गये थे कि गवर्नर-जनरल जब चाहता उनमें हाथ डाल सकता था। कानून न्याय, पुलीस, जेल, घरेलू राजनीति, स्वास्थ्य, सफाई, नौकरी इत्यादि विषय प्रान्तीय सरकारों को दिये गये। शासन को सुव्यवस्थिति रूप

चलाने का बहाना लेकर केन्द्रीय सरकार जब चाहती प्रान्तीय विषयों में हाथ डाल सकती थी। कहा जाता था कि छोटे-छोटे कामों में लगे रहने के कारण प्रान्तीय सरकारों का ध्यान उन बातों की ओर नहीं जा सकता था जिन्हें केन्द्रीय सरकार आसानी से सोच सकती थी। वह प्रान्तीय सरकारों का निरीक्षण भली भाँति कर सकती थी। इन्हीं कारणों से प्रान्तीय मामलों में उसका हस्तक्षेप बुरा नहीं माना जाता था। आज भी इन्हीं कारणों को लेकर वह प्रान्तीय मामलों में हाथ डाल सकती है, परंतु इस हस्तक्षेप को जनता अच्छा नहीं समझती।

कानूनी मामलों में भी शक्ति संचय की नीति बर्ती गई। १८०७ ई० के नियम के अनुसार बम्बई तथा मद्रास के गवर्नरों को कानून बनाने का अधिकार दे दिया गया। बृटिश सरकार ने शक्ति संचय की नीति में इसे बाधक समझ कर उनसे १८३३ ई० में इस अधिकार को वापिस ले लिया, गवर्नर-जनरल और उसकी कौंसिल को अधिकार दिया गया कि वे सारे सूबों के लिये कानून बनावें। प्रान्तीय सरकारें अपने लिये कोई कानून नहीं बना सकती थीं। यद्यपि १८६१ ई० में कानून बनाने का अधिकार प्रान्तों को पुनः प्रदान कर दिया गया, फिर भी केन्द्रीय सरकार की शक्ति कम न की गई। स्थानीय मामलों में प्रान्तीय सरकारों को थोड़ी स्वतंत्रता मिली। किन्तु वह सब शक्ति वितरण की दृष्टि से नहीं किया गया। केन्द्रीय सरकार के भार को हलका करने के लिये उसे ऐसा करना पड़ा। प्रान्तीय धारा-सभाओं को इस प्रकार के कोई अधिकार नहीं दिये गये जिनसे वे केन्द्रीय सरकार की आज्ञा के बिना कोई बड़ा काम कर सकें। १९१९ के पहले ये धारा-सभायें गवर्नर की कार्यकारिणी सभा की एक बृहत् रूप मात्र थीं।

केन्द्रीय सरकार के लिये यह सम्भव नहीं था कि वह हिन्दोस्तान के शासन का प्रबन्ध को एक स्थान से चला सके। उसे प्रान्तीय सरकारों की आवश्यकतायें पूरी तरह मालूम नहीं होती थीं। स्थानीय विषयों में जितनी जानकारी प्रान्तीय सरकारों को थी उतनी उसे नहीं हो सकती थी। इसीलिये उसने कानून बनाने के छोटे-मोटे अधिकार प्रान्तीय सरकारों को सौंप दिया। प्रान्तीय धारा-सभाओं को* यह अधिकार न था कि वे पार्लियामेंट तथा केन्द्रीय धारा-सभा के बनाये हुए कानूनों में कोई उलट-फेर कर सकें। जब कभी प्रान्तीय धारा-सभायें धार्मिक तथा देशी रियासतों संबंधी

*बहुत ही साधारण अर्थ में इन्हें धारा-सभा कहा जा सकता है।

क़ानून बनाना चाहतीं तो उन्हें गवर्नर-जनरल से इसकी आज्ञा लेनी पड़ती थी। कार्यरूप में ये आज्ञायें हर समय प्राप्त हो जाती थीं, परन्तु केन्द्रीय सरकार ने इन बातों को अपने ही हाथ में रख रक्खा था।

केन्द्रीय सरकार ने पहले से ही इतने क़ानून बना रक्खे थे कि प्रान्तीय सरकारों को इसका अवसर बहुत कम मिलता था। अधिकार रखते हुए भी प्रान्तीय धारा-सभायें कुछ नहीं कर सकती थीं। जेल, विवाह-शादी, ठेके, सुलहनामे, व्यवसाय, नापतौल, बीमा, दिवाला, खदानें, मिल, बिजली, मजदूर, आवागमन, स्वास्थ्य, ज़हर, कोढ़, पागलपन, सफ़ाई, धर्म, दान देने वाली संस्थायें, खेल-कूद, सिनेमा-थियेटर, मोटर, प्राचीन स्मारक—इन सबके लिये वह क़ानून बना चुकी थी। प्रांतीय सरकारों को इन्हें चुपचाप मानना पड़ता था। इनके अतिरिक्त सारे हिन्दोस्तान से सम्बन्ध रखने वाले विषयों पर उसका एकमात्र अधिकार था। जिन छोटी छोटी बातों का ऊपर जिक्र किया गया है उनमें प्रान्तीय और केन्द्रीय दोनों सरकारें हाथ डालने की अधिकारिणी थीं।

प्रान्तीय सरकारों के ऊपर केवल केन्द्रीय सरकार का हुक्म चलता तो भी कुछ उत्तम था, लेकिन यहाँ तो भारत-मन्त्री की भी आज्ञा माननी पड़ती थी। क़ानून बनाने के पहिले दोनों से आज्ञा लेनी पड़ती थी। कार्यकारिणी विभाग का अधिकार इतना अधिक था कि छोटे से छोटा बिल प्रान्तीय धारा-सभाओं में पेश नहीं हो सकता था। यदि किसी प्रान्तीय धारा सभा में कोई बिल पेश रहता और केन्द्रीय सरकार उसे पसंद न करती तो वह प्रान्तीय सरकार को इस बात के लिये बाध्य करती थी कि वह धारा-सभा की अमुक कार्रवाई को रोक दे। कर सम्बन्धी बिल धारा-सभाओं में केन्द्रीय सरकार की आज्ञा के बिना पेश नहीं हो सकते थे। प्रान्तीय धारा-सभा द्वारा पास किये गये क़ानूनों की अन्तिम स्वीकृति गवर्नर-जनरल से लेनी पड़ती थी। इसका परिणाम यह हुआ कि प्रांतीय सरकार स्थानीय बातों का ज्ञान रखते हुये भी जनता की भलाई के लिये कुछ नहीं कर सकती थी।

शासन और क़ानून के मामले में प्रांतीय सरकारों को स्वतंत्रता न थी। सरकारी आय-व्यय पर एकमात्र अधिकार केन्द्रीय सरकार का था। ईस्ट-इंडिया-कम्पनी के समय से ही रुपये-पैसे के मामले में वह सब कुछ समझी जाती थी। हिन्दोस्तान के जितने टैक्स वसूल किये जाते वे सब केंद्रीय सरकार के ख़ज़ाने में आकर जमा होते थे। इसके बाद उसकी

आज्ञा से खर्च किये जाते थे। कुछ समय तक प्रांतीय सरकारों को टैक्स वसूल करने का अधिकार न था। लेकिन बाद में उन्हें यह अधिकार दिया गया कि चंद छोटे-मोटे टैक्स वे वसूल करके केंद्रीय सरकार में भेज दें। इसके लिये एक कौड़ी भी वे खर्च नहीं कर सकती थीं। तात्पर्य यह है कि प्रांतीय सरकारें नौकर की भाँति सब कुछ वसूल करके केंद्रीय सरकार को दे देती थीं। वह जितना चाहती प्रांतीय सरकारों से वसूल कराकर माँग लेती। प्रांतीय सरकारों को न इसमें कोई घाटा था और न मुनाफा। शासन संबंधी खर्च के लिये केंद्रीय सरकार अपनी ओर से प्रांतीय सरकारों को सहायता देती थी। इस सहायता में इस बात का ख्याल नहीं रक्खा जाता था कि किस प्रांत से कितने रुपये की आमदनी हुई है। केंद्रीय सरकार जितनी जरूरत समझती उतनी प्रांतीय सरकारों को अलग अलग दे देती थी। सभी विषयों की तरह आर्थिक विषय में भी शक्ति संचय अपनी चरम सीमा को पहुँच चुका था।

इतने बड़े देश में शक्ति का इतना अधिक संचय जनता के लिये हानिकारक सिद्ध हुआ। प्रजा से मनमाना धन वसूल तो किया जाता लेकिन इसके बदले में उसे बहुत कम लाभ होता था। कारण यह है कि प्रांतीय सरकार के कर्मचारी केंद्रीय सरकार की आज्ञा मात्र मानते थे। आर्थिक शक्ति-संचय की हानियाँ कुछ ही दिनों में प्रत्यक्ष दिखलाई पड़ने लगीं। प्रजा की शारीरिक, मानसिक और विचार संबंधी शक्तियाँ कमजोर होतीं गईं। केंद्रीय सरकार की आज्ञा मानने के कारण प्रान्तीय सरकारें जनता की भलाई की ओर से आँख चुराने लगीं। उसका बोल-बाला इतना अधिक था कि प्रांतीय सरकारी कर्मचारी उसे चुपचाप मान लेते थे। १८७० ई० तक इस नीति के दुष्परिणाम ज़ाहिर होने लगे थे। शासन के सूत्र को एक के हाथ में देकर बृटिश सरकार हिन्दोस्तान की तरफ से निर्द्वन्द्व अवश्य हो गई थी, लेकिन शक्ति-संचय की इतनी कड़ी नीति बहुत दिनों तक काम में नहीं लाई जा सकती थी। १८५७ ई० का गदर बहुत कुछ इसी का परिणाम था।

**शक्ति वितरण-काल १८७० से १९३७ तक**

२—१८६९ ई० में लार्ड मेयो वाइसराय के पद पर नियुक्त किये गये। शक्ति संचय के दुष्परिणाम उन्हें खटकने लगे। उन्होंने देखा कि न तो इसमें कोई आर्थिक लाभ है और न शासन में ही कोई विशेष सुविधा होती है। इसके विपरीत प्रान्तीय सरकारें

केन्द्रीय सरकार से असंतुष्ट रहती हैं। उन्हें इतना भी अधिकार नहीं है कि केंद्रीय सरकार की आज्ञा के बिना थोड़ा भी धन ख़र्च कर सकें। लार्ड मेयो के प्रयत्न से प्रांतीय सरकारों को कुछ आर्थिक अधिकार सौंप दिये गये। शिक्षा, पुलिस, जेल, स्वास्थ्य, सफाई, कुछ नौकरियाँ, छापाखाना, रजिस्ट्री, सड़कें, आवागमन, इमारतें, इत्यादि विषयों का प्रबंध कुछ शर्तों के साथ उन्हें दे दिया गया। इनकी आय को वे अपने सूबों में ख़र्च कर सकती थीं। इनके अतिरिक्त कुल सूबों को मिलाकर ४६८८७११० रुपये की सहायता केंद्रीय सरकार से निश्चित की गई। इस रुपये को वे अपनी इच्छानुसार उपरोक्त मदों में ख़र्च कर सकते थे। इनके अतिरिक्त वे अपने ख़र्च के लिये नये नये टैक्स भी लगा सकते थे। शेष मदों की आमदनी केंद्रीय सरकार को भेजनी पड़ती थी।

लार्ड मेयो की योजना का यह तात्पर्य नहीं था कि बृटिश प्रान्तों को आर्थिक मामलों में स्वतंत्र कर दिया जाय। शासन की सुविधा के लिये कुछ थोड़े से अधिकार इसलिये दे दिये गये कि केंद्रीय सरकार की कठिनाइयाँ थोड़ी हलकी हो जायँ। जिन विभागों का प्रबंध प्रांतीय सरकारों को दिया गया वे केंद्रीय सरकार की मातहती से एकदम अलग न थे। गवर्नर-जनरल को यह अधिकार था कि वह प्रांतीय विषयों में हाथ डाल सके। यद्यपि थोड़ी सी शक्ति वितरण से प्रांतीय सरकारों की आज़ादी पूरी नहीं हुई, परंतु किसी हद तक उनके अधिकारों में वृद्धि अवश्य हो गई। केंद्रीय सरकार से उनका नाता बराबरी के दर्जे की ओर बढ़ने लगा। प्रांतीय सरकारें स्थानीय विषयों में दिलचस्पी लेने लगीं। उन्हें यह धीरे-धीरे विश्वास होने लगा कि यदि वे शासन में योग्यता दिखलायेंगी तो उन्हें और भी अधिकतर मिलते जायेंगे।

लार्ड लिटन के समय में (१८७७ ई०) प्रांतीय सरकारों को कुछ और अधिकार प्रदान किये गये। १८७० ई० में जो विषय उन्हें प्रबंध करने के लिये दिये गये थे, उनमें वृद्धि कर दी गई। आबकारी, टिकट, कानून और न्याय तथा कुछ और नये विषय उनकी मातहती में दे दिये गये। ये अधिकार सभी प्रांतों में एक से नहीं थे। नये विभागों के प्रबंध के लिये केन्द्रीय सरकार ने प्रांतीय सरकारों की सहायता में कोई वृद्धि नहीं की। उसने उन्हें यह अधिकार दे दिया कि इन मदों से जो आय हो उसे वह ख़र्च करे। कमी पड़ने पर केन्द्रीय सरकार कुछ रुपये उन्हें मंजूर कर देती। लेकिन एक निश्चित आय से ऊपर यदि प्रांतीय सरकारों की

आमदनी होती तो उसका आधा हिस्सा केंद्रीय सरकार के पास भेज देना पड़ता था। वास्तव में प्रांतीय सरकारों को यह कोई अधिकार न था। बजाय इसके कि केंद्रीय सरकार सीधे अपने कर्मचारियों से इन महकमों का प्रबंध कराते, उसने इन्हें प्रांतीय सरकारों की देख-रेख में छोड़ दिया। केंद्रीय सरकार के अधिकार बहुत कुछ उसी के हाथों में थे। उपरोक्त नये विभागों की आमदनी के लिये प्रत्येक सूबे के साथ हर ५ वर्ष के लिये एक ठेका होता था। यदि ठेके की रकम से अधिक आय होती तो वह केन्द्रीय सरकार की आय समझी जाती थी। आसाम और बर्मा के ऊपर ये नियम लागू न थे। ये दोनों सूबे पिछड़े हुये समझे जाते थे। आसाम में भूमि-कर से जो आय होती उसका कुछ हिस्से उसके ख़र्च के लिये दे दिया जाता था। इसी तरह बर्मा में भूमि-कर के हिस्सा के अतिरिक्त जंगल-आय, चावल का निर्यात-कर तथा नमक-कर की आमदनी का एक हिस्सा उसे दे दिया जाता था। केंद्रीय सरकार ने यह निश्चय किया कि प्रांतीय सरकारों को सहायता न देकर उन्हें यह अधिकार दे दिया जाय कि चंद विभागों की आमदनी वे स्वयं ख़र्च कर सकें। लार्ड लिटन तथा जान स्टे्ची के ये विचार क्रमशः लागू किये गये।

लार्ड रिपन जो सबसे नेक वाइसराय गिने जाते हैं, प्रांतीय सरकारों की स्वतंत्रता के पूर्ण पक्षपाती थे। अब तक प्रांतीय सरकारों से केन्द्रीय सरकार का संबंध विभिन्न सिद्धांतों पर कायम था। लार्ड रिपन को यह इच्छा हुई कि इस प्रकार का भेद-भाव हटा देना चाहिये। लार्ड मेयो के समय से जो सहायता देने की रकम चली आ रही थी वह बंद कर दी गई। प्रांतीय सरकारों को अधिकार दिया गया कि वे कुछ विभागों की आमदनी केन्द्रीय सरकार को न भेज कर स्वयं ख़र्च करें। यदि इस पर भी कुछ कमी पड़े तो वह प्रांतीय सरकारों को आमदनी का कुछ और हिस्सा उनके ख़र्च के लिये छोड़ देती। लार्ड रिपन के समय में ( १८८२ ई० ) एक नई योजना बनाई गई। सरकारी महकमे ३ श्रेणियों में बाँट दिये गये। रक्षा, वाह्य संबंध, चुङ्गी, टकसाल इत्यादि केंद्रीय सरकार के हाथों में दे दिये गये। इनका पूरा प्रबंध, आमदनी और ख़र्च सब कुछ केंद्रीय सरकार के ज़िम्मे किया गया। भूमि-कर, रजिष्ट्री तथा जंगल— इनकी आमदनी केन्द्रीय और प्रांतीय दोनों सरकारों में बाँट दी जाती थी। इन विभागों का प्रबंध दोनों सरकारों को करना पड़ता था। कुछ छोटे-मोटे विभाग एकमात्र प्रांतीय सरकारों के ज़िम्मे छोड़ दिये गये। प्रांतीय सरकारें उन ज़िम्मेदारियों से मुक्त कर दी गईं जो उनकी सीमा से बाहर

थीं। स्थानीय विषयों में रुचि बढ़ाने का अवसर उन्हें अच्छी तरह दे दिया। फिर भी उनको अवस्था स्थाई न थी।

१९०४ ई० में लार्ड कर्ज़न ने इसकी ओर ध्यान दिया। उनके दिल में यह बात आई कि जब तक प्रान्तीय सरकारों को काफी रकम खर्च करने का मौका न मिले तब तक वे बड़े पैमाने पर कोई काम नहीं कर सकतीं। विषयों की विभाजन प्रणाली में उलट-फेर किया गया। केन्द्रीय और प्रान्तीय दोनों सरकारों की आमदनी और खर्च के विषय फिर से निश्चित किये गये। उन्हें आश्वासन दिया गया कि इस प्रबन्ध में किसी विशेष परिस्थिति के अतिरिक्त कोई उलट फेर नहीं किया जायेगा। आर्थिक मामलों में प्रांतीय सरकारें किसी हद तक स्वतंत्र कर दी गईं, लेकिन और मामलों में केन्द्रीय सरकार की शक्ति बनी रही। १९१० ई० में जब लार्ड हार्डिङ्ग हिन्दोस्तान के वाइसराय हुये तो बृटिश प्रांतों को कुछ और अधिकार प्रदान किये गये। १९०४ ई० के प्रबन्ध को १९१२ में स्थाई कर दिया गया। प्रांतीय सरकारें अपनी आमदनी और खर्च का जो ब्योरा तैयार करतीं उनमें केन्द्रीय सरकार को हस्तक्षेप का अधिकार न था। दोनों सरकारों में संघर्ष के अवसर कम कर दिये गये। १९१९ ई० के पहिले केन्द्रीय और प्रांतीय सरकारों का सम्बन्ध निम्नलिखित प्रकार का था :—

जिन विषयों का सम्बन्ध सारे हिन्दोस्तान से था वे केन्द्रीय सरकार के हाथों में रक्खे गये। रक्षा, वाह्य सम्बंध, चुङ्गी, तार, डाक, टकसाल, अकाल, रेलवे तथा आबपाशी—ये विषय उसके जिम्मे रक्खे गये। इनकी आमदनी और खर्च की जिम्मेदारी उसी पर थी। वह जैसे चाहती इन विभागों पर शासन करती। शिक्षा, पुलिस, जेल, छापाखाना, सड़कें, इमारत, स्वास्थ्य और सफाई—ये विषय प्रांतीय सरकारों को दिये गये। इनकी आमदनी और खर्च उसके जिम्मे की गई। जब कभी कोई नीति चलानी होती अथवा प्रांतीय सरकारों की गलतियों को सुधारना होता तो वह उनमें हस्तक्षेप कर सकती थी। इन दोनों प्रकार के विषयों से परे कुछ ऐसे भी विषय थे जिनमें दोनों सरकारों को सम्मिलित अधिकार दिये गये। भूमि-कर, टिकट, आबकारी, आय-कर, जङ्गल, रजिस्ट्री, सिंचाई—ये विषय दोनों की मातहती में सम्मिलित रूप से रक्खे गये। इन मदों की आमदनी दोनों सरकारों में अनुपात से बाँट दी जाती थी। इनके खर्च दोनों सरकारों को देने पड़ते थे। स्थानीय प्रबंध में प्रांतीय सरकारें हिस्सा लेती थीं। शेष बातें केन्द्रीय सरकार के हाथों में थीं। इससे स्पष्ट

है कि १८७० से १९१९ तक अर्थात् लगभग ५० वर्षों में प्रांतीय सरकारों को बहुत थोड़ी शक्ति प्रदान की गई। नये-नये टैक्स लगाने का अधिकार केन्द्रीय सरकार के हाथों में था। प्रांतीय सरकारें अपनी आमदनी को नहीं बढ़ा सकती थीं। उन्हें टैक्स सम्बन्धी बिल पर विचार करने का अधिकार न था। इसके लिये गवर्नर-जनरल की आज्ञा लेनी पड़ती थी। सलाह देने की इच्छा से केन्द्रीय सरकार जब चाहती दखल दे सकती थी। प्रांतीय सरकारों को अपनी आमदनी और खर्च की सूची पहिले केंद्रीय सरकार को भेजनी पड़ती थी, इसके बाद प्रांतीय धारा-सभाओं में इस पर विचार किया जाता था।

प्रांतीय सरकारें केन्द्रीय सरकार की इच्छा से काम करती थीं। अपनी उन्नति के लिये वे उधार या कर्ज नहीं ले सकती थीं। यदि प्रांतीय सरकारों को इस प्रकार का अधिकार दे दिया जाता तो इससे हानि के बदले लाभ की सम्भावना अधिक थी। केन्द्रीय सरकार को भय था कि ऐसा करने से प्रांतीय सरकारों की शक्ति बढ़ जायेगी। प्रांतीय नौकरियाँ केन्द्रीय सरकार के हाथों में रक्खी गई थीं। सूबे के बड़े-बड़े कर्मचारी केन्द्रीय सरकार की सलाह से काम करते थे। जनता प्रांतीय सरकारों से संतुष्ट न थी। आर्थिक कमी के कारण उनको संतुष्ट रखना असम्भव था। आमदनी और खर्च के मामलों उनके हाथ इतने बाँध दिये गये थे कि वे इच्छा रखते हुये भी कोई योजना कार्यान्वित नहीं कर सकती थीं। शासन, आय-व्यय तथा कानून—इन तीनों मामलों में प्रांतीय सरकारों को बहुत थोड़े अधिकार दिये गये थे।

जर्मनी की बड़ी लड़ाई में हिन्दुस्तानियों ने ब्रिटिश सरकार की इतनी सहायता की कि उसके बदले में उन्हें कुछ राजनीतिक अधिकार मिलना आवश्यक था। भारत-मंत्री की घोषणा के अनुसार यह बात निश्चित ठहराई गई कि "जहाँ तक हो सके स्थानिक संस्थाओं में जनता का पूर्ण अधिकार हो। उनका नियंत्रण उन्हीं के द्वारा हो और वाह्य नियंत्रण से उनको अधिकाधिक स्वाधीनता प्राप्त हो। प्रांत ही वह क्षेत्र है जहाँ से उत्तरदायी शासन की ओर क्रमशः पद रखना आरम्भ किया जा सकता है। कुछ उत्तरदायित्व के काम जनता को तुरंत दे दिये जाने चाहिये और हमारा उद्देश्य यह है कि राज्यकार्य में शीघ्र ही जनता को पूर्ण उत्तरदायित्व दे दिया जाय। इसका अर्थ यह है कि भारत-सरकार प्रांतों को अपने धर्म निर्माण, शासन, तथा अर्थ सम्बंधी अधिकारों का उतना अंश दे दे जिससे इसको अपनी जिम्मेदारियों के पालन में

किसी प्रकार की बाधा न पड़े।" राष्ट्रीय भावनाओं के उद्गार इतने बढ़ रहे थे कि बृटिश सरकार को कोई ऐसा बहाना नहीं था जो हिन्दोस्तानियों को बहुत दिनों तक चकमे में डालता। काँग्रेस इस बात पर तुली हुई थी कि स्थानिय क्षेत्रों में जनता को राजनीतिक अधिकार अधिक से अधिक मिलने चाहिये। स्वयं बृटेन में कितने ही अंग्रेज़ हिन्दोस्तान के राजनीतिक स्वतंत्रता के पक्ष में थे। इसी के फल स्वरूप १६१६ ई० में भारतीय शासन में परिवर्तन किया गया। इससे केन्द्रीय और प्रान्तीय सरकारों के सम्बन्ध में भी अन्तर पड़ा।

केन्द्रीय सरकार का दबाव प्रान्तीय सरकारों पर कम कर दिया गया। इनके बजट एक दूसरे से अलग कर दिये गये। जिस आधार पर दोनों सरकारों में विषय-विभाजन किया गया था वह बदल दिया गया। संयुक्त ज़िम्मेदारी के विषय तोड़ दिये गये। रक्षा, वाह्य सम्बन्ध, देशी रियासतों से सम्बन्ध, रेलवे, जहाज़, तार, डाक, चूँगी आबकारी, नमक-कर, आय-कर, टकसाल, ऋण, अफीम, लेखन अधिकार, आवागमन, अन्वेषण, अनुसन्धान, धर्म, सरकारी कर्मचारियों की नियुक्ति, आबादी की गड़ना इत्यादि विषय केन्द्रीय सरकार के ज़िम्मे रक्खे गये। शिक्षा, स्वयत्त शासन, स्वास्थ्य और सफाई, दवा, सिंचाई, भूमि-कर, अकाल, खेती, जंगल, व्यवसाय, पुलीस और न्याय, तोल बाँट आदि विषय प्रान्तीय सरकारों को दिये गये। प्रान्तों में दोहरे शासन (Dyarchy) का विधान जारी किया गया। अर्थात् कुछ विषय गवर्नर और उनके सलाहकारों के हाथ में रक्खे गये और बाकी भारतीय मन्त्रियों को दे दिये गये। जो विषय भारतीय मन्त्रियों को दिये गये उनमें केन्द्रीय सरकार हस्तक्षेप नहीं कर सकती थी। यद्यपि केन्द्रीय सरकार देश को शान्ति-रक्षा तथा सुव्यवस्थित शासन प्रबन्ध के लिये जिम्मेदार थी, फिर भी शासन की सुविधा का ध्यान रखते हुए वह भारतीय मन्त्रियों के कामों में दख़ल देना पसन्द न करती। जो विषय गवर्नरों के हाथ में रक्खे गये थे उनमें वह हाथ डाल सकती थी।

१६१६ के शासन-सुधार में भारतवासियों को कुछ राजनीतिक अधिकार दिये गये। जनता को प्रान्तीय शासन में हिस्सा लेने का अवसर प्राप्त हुआ। यह स्वाभाविक था कि केन्द्रीय सरकार प्रान्तीय विषयों के ज़िम्मेदारी से बहुत कुछ हाथ खींच लेती। प्रान्तीय धारा-सभाओं में चुने हुए सदस्यों का बहुमत हुआ। ये धारा-सभायें जो क़ानून बनातीं उन्हें केन्द्रीय सरकार ठुकरा नहीं सकती थी। जनता में

अधिकार और कर्त्तव्य की भावना बढ़ रही थी। कॉंग्रेस के प्रयत्न से लोग स्वतन्त्रता के मूल्य को समझने लगे थे। जनता की मनोवृत्ति का ध्यान रखते हुए प्रान्तीय सरकारों की कार्रवाहियों का आदर करना पड़ता था। लोकमत के विरुद्ध केन्द्रीय सरकार प्रान्तीय मामलों में हस्तक्षेप करती रही, लेकिन इसके विरुद्ध देश में जो आन्दोलन हुआ उसका महत्व राजनीतिक दृष्टि से कम नहीं रहा। यह कहना बुरा न होगा कि १९१९ के बाद भारतीय जनता को जो राजनीतिक अधिकार मिला वह उसके गाढ़े पसीने की कमाई थी।

प्रान्तीय सरकारों को कर वसूल करने के कितने ही अधिकार दे दिये गये कुछ विषयों पर टैक्स लगाने के लिए उन्हें गवर्नर-जनरल से आज्ञा लेने की जरूरत न थी। कचहरियों में टिकट की फीस बढ़ा दी गई। कुछ नये टैक्स जारी किये गये। इससे प्रान्तीय सरकारों को शासन में उन्नति करने का अवसर प्राप्त हुआ। लेकिन केन्द्रीय सरकार के दबाव अब भी कम न थे। खर्च के मामले में वह बहुत बड़ा हाथ रखती थी। केन्द्रीय मदों से जो आमदनी होती वह उसके खर्च के लिये काफी न थी। इसे पूरा करने के लिये वह प्रान्तीय सरकारों से धन माँगती थी। प्रान्तीय सरकारों को अपनी आमदनी का कुछ हिस्सा उसे देना पड़ता था। आमतौर से लगभग १० करोड़ रुपया प्रतिवर्ष केन्द्रीय सरकार प्रान्तों से लेती थी। यदि यह लम्बी रकम प्रान्तीय सरकारें जनता की भलाई के लिये अपने अपने क्षेत्र में खर्च करती तो शासन की व्यवस्था अधिक सुव्यवस्थित होती। परन्तु केन्द्रीय सरकार इस रुपये को लिये बिना नहीं रह सकती थी। प्रत्येक प्रान्त के हैसियत के अनुसार यह धन वसूल किया जाता था। लार्ड मेस्टन के सभापतित्व में एक कमेटी ने इस बात का फैसला किया कि किसे प्रान्त से कितना धन लिया जाय। संयुक्तप्रान्त को २४० लाख रुपया देने के लिये निश्चित किया गया। सभी प्रान्तों ने लार्ड मेस्टन की इस योजना का विरोध किया। अन्त में १९२९ ई० में यह योजना बदल दी गई।

१९१९ के शासन विधान में जिस हद तक प्रान्तों को राजनीतिक स्वतन्त्रता प्रदान की गई वहाँ तक केन्द्रीय सरकार का अधिकार उनके ऊपर कम हो गया। आर्थिक और शासन प्रबंध में उन्हें कुछ निश्चित अधिकार दिये गये। यद्यपि प्रांतों को पूर्ण स्वतंत्रता हासिल न हुई लेकिन उनका झुकाव उस ओर कर दिया गया। केंद्रीय सरकार

किसी न किसी रूप में प्रान्तीय सरकार की कार्यवाइयों पर कड़ी नज़र रखने लगी। दोनों सरकारों के इस सम्बन्ध से भारतीय जनता सन्तुष्ट न थी।

**प्रान्तीय स्वराज १९३७-४७**

३—काँग्रेस की राजनीतिक माँगों को पूरा किये बिना बृटिश सरकार शान्ति से काम नहीं कर सकती थी। सत्याग्रह आन्दोलन के कारण देश के कोने कोने में एक ऐसी लहर फैली कि उसकी माँगें ठुकराई नहीं जा सकती थीं। इन्हें पूरा करने के लिये १९३५ ई० में संघ-शासन-विधान का निर्माण किया गया। इस शासन-विधान के अन्दर कहाँ तक काँग्रेस की पूर्ण आज़ादी की माँग पूरी की गई यह एक दूसरा प्रश्न है। प्रान्तीय स्वतन्त्रता (Provincial-Autonomy) का जन्म हुआ। यह प्रान्तीय स्वतन्त्रता क्या थी और कहाँ तक अपने नाम को सार्थक करती थी, इन दोनों बातों का विचार अगले अध्याय में किया गया है। २७ महीने इसे अमल में लाने के बाद इसकी सारी भीतरी कमजोरियाँ ज़ाहिर होने लगीं। इसका विस्तृत वर्णन एक स्वतन्त्र अध्याय में किया गया है। केन्द्रीय और प्रान्तीय सरकारों के सम्बन्ध में परिवर्तन किये गये। यद्यपि प्रान्तीय सरकारों को आज़ादी दे दी गई लेकिन शासन-विधान की बारीकियों को देखते हुए यह मानना पड़ता है कि केन्द्रीय सरकार के अधिकार कम नहीं थे। दोनों सरकारों में मालिक और सेवक का सम्बन्ध बना रहा। यदि ऐसा न होता और स्वतन्त्रता का तथ्य रहता तो काँग्रेस सरकारों को इस्तीफ़ा देने की नौबत न आती। गवर्नर-जनरल तथा केन्द्रीय कार्यकारिणी सभा के अधिकारों को देखते हुए प्रान्तीय स्वराज की बात व्यर्थ थी।

**स्वतन्त्र भारत**

१५ अगस्त १९४७ ई० को भारतवर्ष पूर्णरूपेण स्वतन्त्र घोषित कर दिया गया। स्वतन्त्रता के पश्चात् राष्ट्रीय सरकार ने सभी क्षेत्रों में नई नीति का अनुसरण किया, जिसके परिणाम स्वरूप राजनीतिक संगठन में अनेक परिवर्तन हुये और होते जा रहे हैं। भारतीय रियासतों का प्रान्तों में विलियन होना केन्द्रीय सरकार की सत्ता को बहुत कुछ कम करने का संकेत है। इसी प्रकार की अन्य तब्दीलियों से केन्द्रीय और प्रान्तीय सरकारों के सम्बन्ध में समानता का भाव बढ़ रहा है। प्रान्तों को वे सारे अधिकार प्रदान किये जा रहे हैं, जिनसे जनता की वास्तविक उन्नति में सहायता हो। नई नई योजनाओं का आश्रय लेकर प्रान्तीय

सरकारें यह सिद्ध कर रही हैं कि राष्ट्र का कल्याण तभी होगा जब स्थानीय संस्थायें अपनी सत्ता का उपयोग स्वयं करेंगी। राष्ट्रीय भावना की वृद्धि के साथ राष्ट्रीय सरकार लोकमत का आदर करने के लिये बाध्य है। ऐसी स्थिति में कोई भी केन्द्रीय सत्ता सीमित एवं युद्ध क्षेत्र में ही स्वीकार की जा सकती है। प्रान्तीय सरकार ही जनता की आर्थिक और सांस्कृतिक उन्नति में सहायक होगी—यह भारतीय लोकमत सनातन है और भविष्य में भी रहेगा।

# प्रान्तीय सरकार
## ( PROVINCIAL GOVERNMENT )
## अध्याय ७
## गवर्नर

बृटिश काल में हिन्दोस्तान राजनीतिक दृष्टि से दो भागों में विभाजित किया गया था। एक भाग में देशी रियासतें थीं, जिनकी संख्या ६०० के लगभग थी। दूसरे भाग में अँग्रेज़ी सूबे थे जिन्हें बृटिश भारत कहते थे। सूबों की संख्या कुल १७ थी, जिनमें ११ गवर्नरों के सूबे और ६ चीफ़ कमिश्नर के सूबे थे। बंगाल, मद्रास, बम्बई, संयुक्तप्रान्त, मध्यप्रान्त और बरार, पंजाब, बिहार, उड़ीसा आसाम, सिन्ध तथा पश्चिमोत्तर प्रदेश गवर्नर के सूबे कहलाते थे। इनमें प्रधान शासक गवर्नर होता था। दिल्ली, अजमेर, मेरवाड़ा, कुर्ग, बृटिश बिलोचिस्तान, अंडमन और निकोबार तथा पंथ पिपलोदा चीफ़ कमिश्नर के सूबे कहलाते थे। इन दोनों प्रकार के सूबों में राजनीतिक भेद था। १९३५ के शासन-विधान में गवर्नर के सूबों को प्रान्तीय स्वराज्य दिया गया था, परन्तु चीफ़ कमिश्नर के सूबे स्वतन्त्र नहीं थे। चीफ़ कमिश्नर द्वारा गवर्नर-जनरल उन पर शासन करता था। चूँकि गवर्नर-जनरल चीफ़ कमिश्नरों की नियुक्ति करता था इसलिये वे सभी प्रकार से उनकी मातहती में रहते थे। पाकिस्तान की स्थापना के बाद सूबों की संख्या, उनकी आबादी तथा क्षेत्रफल में परिवर्तन किये गये हैं। भारतीय संघ ( Indian Union ) में सूबों की संख्या कितनी है और देश के विभाजन का उनपर शासन सम्बन्धी क्या प्रभाव पड़ा है, इसका वर्णन उचित स्थान पर किया गया है।

**हिन्दोस्तान के राजनीतिक विभाग**

गवर्नर के सूबों में छोटी और बड़ी दो धारा-सभाएँ हैं। शेष सूबों में एक ही धारा-सभा है। प्रान्तों का विभाजन वैज्ञानिक नहीं है। उनकी सीमा निर्धारित करते समय भौगोलिक, सांस्कृतिक तथा भाषा सम्बन्धी परिस्थिति का ध्यान नहीं रक्खा गया है। बृटिश सरकार को हिन्दोस्तान जीतने में लगभग एक शताब्दी व्यतीत करने पड़े। जो जो स्थान उसकी मातहती में आते गये वे प्रान्तों में सम्मिलित होते गये। लड़ाई के ज़माने में बृटिश सरकार को इतना अवसर न था कि वह शान्तिपूर्वक बैठ कर इनका वैज्ञानिक विभाजन करती। कई वर्षों में टुकड़े-टुकड़े करके

बनाया हुआ मकान उतना अच्छा नहीं होता जितना एक निश्चित अवधि के अन्दर, एक खास नक्शे के आधार पर, बनाया हुआ होता है। यदि बृटिश सरकार हिन्दोस्तान को एक बार फ़तह कर लिये होती तो प्रान्तों का विभाजन आज किसी और तरह पर किया गया होता। परन्तु वह ऐसा न कर सकी। जो ज़िले किसी एक सूबे में शरीक होने चाहिये वे आज दूसरे सूबे में इसलिये शामिल किये गये हैं कि वे बाद में फ़तह किये गये। शासन की सुविधा का ध्यान रखते हुए सरकार को ऐसा करना पड़ा। परन्तु विजय समाप्त होने के पश्चात् बृटिश सरकार उनका विभाजन नये सिरे से कर सकती थी। सिद्धान्त के विरुद्ध केवल शासन की सुविधा का ध्यान रखते हुए किसी देश का विभाजन करना उसकी राष्ट्रीयता को नष्ट करना है।

कुछ सूबे भाषा और समाज की दृष्टि से इतने उलझे हुए हैं कि वहाँ लोकमत का अभाव है। सिन्ध प्रान्त, जो १८३६ ई० में फ़तह किया गया बम्बई में इसलिये शामिल कर लिया गया कि वह उसके करीब पड़ता था। विजय की धुन में बृटिश सरकार को उन्नति-अवनति का ध्यान न था। सरकार की नीति बहुत दिनों तक "बाँटो और राज्य करो" (Divide and Rule) का रही है। राष्ट्रीयता को कमज़ोर बनाने के लिये ये अधूरे विभाजन बहुत कुछ ज़िम्मेवार हैं। कितने ही सूबों में एकता का अभाव है। यह प्रश्न कई बार उठाया गया है कि प्रांतों का विभाजन नये सिरे से किया जाय। आन्ध्र को एक स्वतन्त्र प्रांत बनाने की माँग बहुत ही प्राचीन है। काँग्रेस ने भाषा प्रयुक्त विभाजन को सबसे उत्तम ठहराया है, परंतु बृटिश सरकार ने इसे स्वीकार नहीं किया। इसका तात्पर्य यह नहीं है कि १० की जगह हिंदोस्तान के ४० टुकड़े कर दिये जाँय। सूबों की संख्या बढ़ाने से कोई लाभ नहीं है। राजनीतिक भावना के प्रचार के साथ प्रांतीय विभाजन का प्रश्न बढ़ रहा है। जो व्यक्ति भाषा, जाति, संस्कृति, तथा रहन-सहन में किसी दूसरे प्रांत के निवासियों से मिलते जुलते हैं वे उसी प्रांत से राजनीतिक सम्बंध रखना चाहते हैं। उनका विश्वास है कि उनकी आर्थिक तथा मानसिक अवनति का कारण राजनीतिक विभाजन है।

भाषा और जातीयता के आधार पर सूबों का विभाजन अनुचित ठहराया जा रहा है। इससे प्रांतीयता और साम्प्रदायिकता के बढ़ने का भय है। विभाजन इस प्रकार होना चाहिये जिससे राष्ट्रीयता की वृद्धि हो। कांग्रेस इस प्रश्न पर गम्भीरतापूर्वक विचार कर रही है। सूबों की

वृद्धि से राष्ट्रीय एकता में बाधा होगी और सरकारी खर्च बढ़ेगा। राजनीतिक विभाजन वहीं तक बढ़ना चाहिये जहाँ तक शासन को उपयोगिता हो। यदि प्रांत की सीमा छोटी और वह स्वावलम्बी नहीं है तो इससे देश को हानि होगी। इसके विपरीत यदि एक ही प्रांत के अंदर ऐसे विभाग मौजूद हैं, जो स्वावलम्बी होने के अतिरिक्त अपनी अलग संस्कृति रखते हैं तो उसे २ या ३ टुकड़ों में बाँट देना चाहिये। १९१७ ई० में कलकत्ता काँग्रेस के अवसर पर लोकमान्य तिलक ने कहा था कि "भाषा के उसूल पर देश का राजनीतिक विभाजन प्रांतीय स्वराज्य से कहीं आवश्यक है।" वहां काँग्रेस ने यह भी फैसला किया कि सिंध एक अलग सूबा बना दिया जाय। काँग्रेस की भूतपूर्व नीति के अनुसार हिंदोस्तान के २१ राजनीतिक विभाग होने चाहिये। अर्थात् हिंदोस्तान में कुल २१ सूबों की आवश्यकता है। अस्वावलम्बी जगहों को स्वतंत्र सूबा करार देने से उसका सारा खर्च केंद्रीय सरकार को बर्दाश्त करना पड़ता है। १९३५ के संघ शासन-विधान के अनुसार सिंध और उड़ीसा दोनों ऐसे स्वतंत्र सूबे बनाये गये हैं जो स्वावलम्बी नहीं हैं। केंद्रीय सरकार सिंध को प्रतिवर्ष लगभग १ करोड़ रुपया और उड़ीसा को ५० लाख रुपया देती रहा है।

कुछ लोगों की धारणा है कि देश का वर्तमान राजनीतिक विभाजन उपयोगी है। किसी भी उसूल को लेकर हम देश के टुकड़े करें तो अनगिनत हिस्से करने पड़ेंगे। ऐसा करने से वे उन लाभों से वंचित हो जावेंगे जो उन्हें आज मिल रहे हैं। अधिक प्रांतों से प्रांतीय भावना बढ़ेगी। राष्ट्रहित की दृष्टि से प्रांतीयता का भाव हानिकर है। प्रांतों के विभाजन में इस बात का ध्यान रखना होगा कि उनमें राजनीतिक एकता के साथ सहयोग की और बातें बनी रहें। दो प्रांतों के बीच दीवाल खड़ा करना निरी मूर्खता है।

**१९३५ के शासन-विधान में प्रान्तीय विभाजन**

१९३५ के शासन-विधान के पहिले हिंदोस्तान में कुल १५ सूबे थे। परंतु १९३५ के शासन-विधान के अनुसार कुल १७ सूबे बनाये गये हैं। सिंध को बम्बई से अलग करके एक नया सूबा मान लिया गया है। इसी तरह मद्रास, मध्यप्रांत तथा बिहार उड़ीसा के कुछ हिस्सों को लेकर एक नया उड़ीसा प्रांत बनाया गया है। १९३५ के ऐक्ट के अनुसार सम्राट् नये सूबे बना सकता था। उसे यह भी अधिकार था कि सूबे की सीमा घटा बढ़ा

सके। इस परिवर्तन से संघ धारा-सभा के प्रतिनिधियों में उलट-फेर होतो। चीफ कमिश्नरों के सूबों की सीमा भी इसी तरह बदली जा सकती थी। सूबों में बंगाल प्रांत की जनसंख्या सबसे अधिक थी।*
इसमें ५ करोड़ से कुछ अधिक मनुष्य निवास करते थे। आबादी में दूसरा नम्बर संयुक्तप्रांत का है। लगभग ५ करोड़ व्यक्ति इस प्रांत में रहते हैं। गवर्नर के सूबों में सबसे कम जनसंख्या पश्चिमोत्तर प्रदेश की है जो पाकिस्तान में शामिल किया गया है। २४२५००३ मनुष्य इस प्रांत में निवास करते हैं। क्षेत्रफल में मद्रास प्रांत सबसे बड़ा है। इसका क्षेत्रफल १२६६६३ वर्ग मील है। क्षेत्रफल में दूसरा दर्जा संयुक्तप्रांत का है। गवर्नरों के सूबों में सबसे कम क्षेत्रफल पश्चिमोत्तर प्रदेश का है जो केवल १३५१८ वर्ग मील के घिराव में बसा हुआ है। चीफ कमिश्नरों के सूबों में दिल्ली का क्षेत्रफल सबसे कम है, परन्तु इसकी आबादी सबसे अधिक है। इसका क्षेत्रफल केवल ५७३ वर्ग मील और जनसंख्या सवा ३ लाख के करीब है। बिलोचिस्तान का क्षेत्रफल सबसे अधिक है। इसका क्षेत्रफल ५४ हजार वर्ग मील और जनसंख्या साढ़े चार लाख की है। पंजाब की जनसंख्या संयुक्तप्रांत की आधी है और इसका क्षेत्रफल ग्रेट ब्रिटेन के बराबर है।† मध्यप्रांत और बरार भी इतना ही लम्बा चौड़ा है। बिहार की भी जनसंख्या ग्रेट ब्रिटेन के बराबर है।

**गवर्नर**

गवर्नर का पद गवर्नर-जनरल से प्राचीन है। यह पद ३०० वर्षों से चला आ रहा है। आरम्भ में गवर्नरों के कार्य थोड़े थे। वे कम्पनी के व्यापार की देख-रेख के लिये सूबों में नियुक्त किये जाते थे। लेकिन इनकी जिम्मेवारियाँ बढ़ती गईं। इसकी जिम्मेवारी अपने प्रांतों में उतनी ही थी जितनी गवर्नर-जनरल तथा वाइसराय की सारे हिन्दोस्तान में रही है। गवर्नर की नियुक्ति सम्राट् द्वारा ५ वर्ष के लिये की जाती थी।‡ सम्राट् भारत मन्त्री से इसकी सलाह लेता था। उपनिवेशों के गवर्नरों की नियुक्ति वहाँ की कैबिनेट की सलाह से की जाती थी। सिविल सर्विस के सदस्य आमतौर से इस पद के लिये चुने जाते थे। हिन्दोस्तानियों

---

* पाकिस्तान की स्थापना से वह प्रांत पूर्वी और पश्चिमी दो हिस्सों में बाँट दिया गया है।

† पंजाब भी अब दो हिस्सों में बाँट दिया गया है।

‡ अब इसकी नियुक्ति केन्द्रीय सरकार द्वारा की जाती है।

को यह पद बहुत कम दिया जाता था। बंगाल, मद्रास और बम्बई अहातों के गवर्नरों का दर्जा और सूबों के गवर्नरों से ऊँचा समझा जाता था। ये बृटेन की राजनीति में काफी हिस्सा लिये हुये रहते थे। इनके वेतन अन्य प्रांतीय गवनरों से अधिक होते थे। जब कभी गवर्नर-जनरल अवकाश ग्रहण करता था तो इन्हीं अहातों के गवर्नरों में से किसी को उसके स्थान पर कार्य करने का अवसर दिया जाता था।

बृटश काल में हिन्दोस्तानियों में केवल लार्ड सिनहा को यह पद दिया गया था। वे थोड़े समय के लिये बिहार प्रांत के गवर्नर नियुक्त किये गये थे। किसी गवर्नर के छुट्टी लेने पर अस्थायी रूप से कार्य करने का अवसर कई भारतीयों को प्राप्त हुआ था। स्वतन्त्र भारत में आज सभी सूबों के गवर्नर भारतीय हैं, जो भारतीय राजनीति में अच्छी ख्याति प्राप्त कर चुके हैं। उनकी नियुक्ति में इस बात का ध्यान रक्खा जाता था कि वे शासन सम्बंधी कार्यों में अनुभव शील हों। कुछ व्यक्ति कलेक्टर के पद से उन्नति करके गवर्नर हो जाते थे। नियुक्ति के समय इन्हें कुछ खास सलाहें दी जाती थीं कि वे शांति तथा प्रजा की भलाई के साथ बृटेन के हित का ध्यान रक्खें। उन्हें नेकनयती तथा आज्ञापालन की शपथ लेनी पड़ती थी। यह शपथ गवर्नर-जनरल और गवर्नर दोनों के लिये एक-सी होती थी।

ऊपर कहा गया है कि अहातों तथा अन्य सूबों के गवर्नरों के वेतन में अन्तर होता था। संयुक्तप्रांत, मद्रास, बम्बई और बंगाल प्रांत के गवर्नरों में १२०००० रु० हरेक को सालाना वेतन दिया जाता था। पंजाब तथा बिहार के गवर्नरों को ७००००० रुपया तथा मध्यप्रांत और उड़ीसा के गवर्नर को ७२००० रुपया सालाना वेतन दिया जाता था। इसके अतिरिक्त बाकी सूबों के गवर्नरों का सालाना वेतन ६६००० रुपया था। वेतन के अतिरिक्त प्रत्येक गवर्नर को भत्ते दिये जाते थे। भारत-मंत्री इस भत्ते को निश्चित करता था। ये भत्ते कई शकल में दिये जाते थे। रहने के लिये बंगला, यात्रा के लिये अव्वल दर्जे की गाड़ी अथवा हवाई जहाज, मोटरकार तथा अपने बंगले को सजाने के लिये उसे जिन जिन सामानों की जरूरत होती थी वे सब उन्हें दिये जाते थे। लेकिन इसकी एक सीमा थी। पंजाब प्रांत के गवर्नर को ३०००० रुपये से अधिक भत्ता नहीं दिया जा सकता था। नियुक्ति के समय यदि वह इङ्गलेंड में होता तो वहाँ से हिंदोस्तान आने का उसे पूरा खर्च दिया जाता था। जब एक सूबे से दूसरे सूबे को उसकी

बदली होती उस समय भी उसे आने जाने का खर्च दिया जाता था। यह सारा खर्च प्रांतीय खजाने से होता था। वेतन और भत्तों के अलावा कुछ और भी सुविधायें उन्हें दी जाती थीं। भत्ते सहित संयुक्तप्रांत के गवर्नर को कुल ३२८५०० रुपया प्रतिवर्ष दिया जाता था। राष्ट्रीय सरकार की स्थापना के बाद गवर्नरों के वेतन में विशेष कमी कर दी गई है।

**गवर्नर के अधिकार**

गवर्नर के अधिकार ३ कोटि में बाँटे गये थे:—

१—विशेष अधिकार
२—निजी अधिकार
३—मंत्रियों से सम्मिलित अधिकार

अपने सूबे में शांति तथा रक्षा की पूरी ज़िम्मेवारी गवर्नर को दी गई थी। प्रांतीय शासन का कोई विषय ऐसा नहीं था जिसमें उसे हाथ डालने का अधिकार न हो। जिन विषयों में वह अपनी विशेष इच्छा से कार्य करने का अधिकारी था उनमें मंत्रियों से सलाह लेने की उसे आवश्यकता नहीं थी। ये विशेष अधिकार प्रांतीय स्वराज के भाव को बिगाड़ देते थे। मंत्रिगण इसमें कुछ नहीं बोल सकते थे। कुछ विषय ऐसे थे जिनमें वह मंत्रियों से सलाह लेते हुए भी उनसे बाध्य नहीं था। उनके विरोध करने पर भी वह मनमानी कर सकता था। उसके विशेष अधिकारों की संख्या १६ के लगभग थी। प्रांत में शांति की रक्षा के बहाने वह जब चाहे मंत्रियों के कार्यों में हस्तक्षेप कर सकता था। अल्पसंख्यक वर्ग की रक्षा के लिये उसे विशेष अधिकार दिये गये थे।

प्रांतीय सरकारी कर्मचारियों की रक्षा का भार उसे दिया गया था। प्रांत में स्थित देशी रियासतों के शासक और शासित दोनों के अधिकारों की रक्षा करना उसका कर्त्तव्य था। इन विशेश अधिकरों के अतिरिक्त मध्य-प्रांत और बरार के गवर्नर को एक और अधिकार दिया गया था कि वह इस बात का ध्यान रक्खे कि प्रांत का पूरा कर बरार की भलाई के लिये ठीक ठीक खर्च हो रहा है अथवा नहीं। इसी तरह शक्कर में कनाल स्कीम तथा लाडबैरेज के प्रबंध का अधिकार सिंध प्रांत के गवर्नर को दिया गया था। प्रांत के जो विभाग पिछड़े हुए करार दिये गये थे उनकी देख-रेख उसे सुपुर्द की गई थी। इन विषयों में वह अपने मंत्रियों से सलाह ले सकता था परंतु

उसे मानने के लिये वाध्य नहीं था। इन विशेष अधिकारों में जो बुराइयाँ थीं उनका वर्णन गवर्नर-जनरल के विशेष अधिकारों में किया गया है। जिस समय १९६७ ई० में प्रान्तों में मंत्रिपद ग्रहण का प्रश्न उठा था उस समय काँग्रेस का भय ठीक था कि गवर्नर मंत्रियों की सलाह को ठुकरा सकता था। संयुक्त प्रान्त तथा बिहार में राजनैतिक कैदियों के प्रश्न पर गवर्नरों और मंत्रियों में मतभेद उत्पन्न हुआ। गवर्नर-जनरल की आज्ञानुसार गवर्नरों ने कुछ कैदियों को छोड़ने से इनकार कर दिया। दोनों प्रान्तों के मंत्रिमंडलों ने त्याग-पत्र दे दिया। अन्त में सुलह की बात तै हो गई और मंत्रियों ने इस्तीफा वापिस ले लिया।

बृटिश काल में गवर्नर अपने सूबे का प्रधान शासक होता था। प्रांतीय स्वराज्य उसके हाथ की कठपुतली थी। लोगों का यह अनुमान था कि गवर्नर जनता के बहुमत को ठुकराने का साहस न करेंगे। लेकिन यह आशा बेकार सिद्ध हुई। मंत्रियों के चुनने, उन्हें बुलाने तथा बर्खास्त करने कर अधिकार गवर्नर को दिया गया था। यद्यपि इसके लिये वह बहुमत पार्टी के प्रधान से सलाह लेता था, परन्तु फिर भी मंत्रियों के चुनाव में उसकी राय सबसे ऊपर समझी जाती थी। मंत्रियों की सभा में सभापति का आसन वह ग्रहण कर सकता था। मंत्रियों के जिम्मे विभिन्न विभागों को वही करता था। मंत्री तथा उसके सहायक मंत्री के लिये यह आवश्यक था कि वे अपने विभाग की पूरी सूचना समय समय पर गवर्नर को देते रहें। इसका तात्पर्य यह था कि शासन का प्रत्येक विभाग उसके प्रभाव से खाली नहीं रह सकता था। सभी प्रजातंत्रवादी देशों में कैबिनेट की बैठक का प्रधान प्रधान मंत्री होता है। यदि हमारे देश में भी इस प्रथा को लाना है तो गवर्नरों को मंत्रिमंडल के वादविवाद में हिस्सा नहीं लेना चाहिये। १९३५ के शासन-विधान में यह बात गवर्नरों की इच्छा पर छोड़ दी गई थी कि वे मंत्रिमंडलों में बैठें अथवा न बैठें। यदि वे उपस्थित नहीं होते तो प्रत्येक सूबे का प्रधान मंत्री मंत्रिमंडल का सभापति होता। प्रान्तीय स्वराज के अन्दर क़ानून और व्यवस्था विभाग एक मंत्री को सुपुर्द किये गये थे। पार्लियामेंट भारतीयों को यह अधिकार देने के पक्ष में न थी। वह यह कैसे बर्दाश्त कर सकती थी कि पुलिस विभाग की इतनी बड़ी जिम्मेवारी भारतीय मंत्रियों को दे दी जाय। इस कठिनाई को दूर करने के लिये गवर्नर को यह विशेष अधिकार दिया गया था कि वह पुलिस विभाग के नियमों में उलट-फेर कर सके। विशेष अवसरों पर अपने अधिकार से वह इस विभाग में

दखल दे सकता था। इस विभाग की कार्रवाइयों की जानकारी के लिये वह जैसा चाहे नियम बना सकता था।

संघ-शासन-विधान में बड़ी-बड़ी नौकरियाँ हिन्दोस्तानियों के हाथों से बाहर रक्खी गई थीं। यहाँ तक कि स्वयं प्रांत के बड़े-बड़े कर्मचारी मंत्रियों के अधिकार से अलग रक्खे गये थे। वे भारत-मंत्री की मातहती में कार्य करते थे। यद्यपि इन कर्मचारियों का वेतन प्रांतीय खजाने से दिया जाता था फिर भी इनकी जिम्मेवारी मंत्रियों से अलग रक्खी गई थी। गवर्नर को विशेष अधिकार था कि वह इन कर्मचारियों की भर्ती, इनके तबादिले तथा इनके वेतनवृद्धि का फैसला करे। जिले के न्यायाधीश उसी व्यक्तिगत अधिकार द्वारा नियुक्त किये जाते थे। प्रांत में पब्लिक सर्विस कमीशन के प्रधान को वही नियुक्त करता था। कमीशन के सदस्यों की संख्या, समय तथा उसकी शर्तें वही निश्चित करता था। इन उदाहरणों से यह भली-भाँति स्पष्ट है कि गवर्नर के अधिकार स्वच्छन्द और सर्वप्रधान थे। भारतीय नवीन शासन-विधान में गवर्नर के अधिकार बहुत कुछ बदल जायेंगे। वह एक वैधानिक प्रधान अधिकारी के अतिरिक्त और कुछ न होगा। फिर भी उसके पद की महत्ता कम न होगी।

**कानूनी अधिकार**

अपने प्रांत की धारा-सभा को बुलाने का अधिकार गवर्नर को दिया गया था। वह जब चाहे उसे स्थगित तथा भंग कर सकता था। प्रांतीय स्वतंत्रता के विधान में वह प्रधान-मन्त्री से सलाह ले सकता था। उसे दोनों धारा-सभाओं में भाषण देने का अधिकार था। किसी बिल के सम्बन्ध में अथवा अपनी स्वतन्त्र इच्छा से वह कोई सूचना धारा-सभा को दे सकता था। जिन प्रान्तों में दो धारा-सभाओं का विधान बनाया गया है उनमें यदि दोनों सभाओं में कोई मतभेद हो जाता तो गवर्नर को अधिकार था कि वह उनकी सम्मिलित बैठक बुला सके। प्रांतीय धारा-सभाओं में जितने भी बिल पास होते थे उनकी स्वीकृति गवर्नर से लेनी पड़ती थी। वह उसे मंजूर या नामंजूर कर सकता था। यदि वह चाहे तो किसी बिल को पुनः विचार करने के लिये धारा-सभा को वापिस कर सकता था। स्पीकर अथवा सभापति की सलाह से धारा-सभा की कार्रवाइयों का नियम बनाने का अधिकार उसी को था। जब दोनों धारा-सभाओं की सम्मिलित बैठक होती थी तो उसकी कार्रवाई का नियम वही निर्धारित करता था।

गवर्नर को विशेष अवसरों पर कानून बनाने के अधिकार दिये गये थे। जिन विषयों की जिम्मेवारी उसे दी गई थी उनके लिये वह अपनी इच्छानुसार कानून बना सकता था। इस प्रकार के कानून के दो तरीके थे। या तो वह बिना किसी की सलाह के स्वयं कानून बनाता; अथवा कानून का आशय लिख कर धारा-सभा में भेज देता। एक महीने के अन्दर धारा-सभा उसके पास इस प्रकार के बिल पर अपनी राय पेश करती। इसके पश्चात् वह इसे कानून का रूप दे सकता था। उसके बनाये हुये कानून उसी प्रकार लागू समझे जाते जैसे धारा-सभा के। अंतर इतना ही था कि उसे अपने बनाये हुये कानूनों की सूचना गवर्नर-जनरल द्वारा भारत-मंत्री को देनी पड़ती। भारत-मंत्री इन्हें पार्लियामेंट की दोनों सभाओं में पेश करता। यदि धारा-सभा उसके बनाये हुए कानूनों में कुछ परिवर्तन करना चाहती तो नहीं कर सकती थी। गवर्नर की आज्ञा के बिना वह इन पर विचार भी नहीं कर सकती थी। १९३५ ई० तक गवर्नर का आर्डिनेंस जारी करने का अधिकार न था। केवल गवर्नर-जनरल इसे जारी कर सकता था। परंतु १९३५ के शासन-विधान के अनुसार उन्हें आर्डिनेंस जारी करने का अधिकार दे दिया गया था। ये आर्डिनेंस दो प्रकार के होते थे। एक को वह अपने मंत्रियों की सलाह से जारी करता था और दूसरे अपने अधिकार से। जिस समय धारा-सभा की बैठक नहीं होती और गवर्नर कोई आर्डिनेंस जारी कर देता था तो उसे धारा-सभा की बैठक आरम्भ होते ही उस आर्डिनेंस को उसके सामने रखना पड़ता था। धारा-सभा की बैठक के ६ सप्ताह बाद आर्डिनेंस की शक्ति समाप्त समझी जाती थी। गवर्नर को एक प्रकार का और भी आर्डिनेंस जारी करने का अधिकार था, जिसे धारा-सभा के सामने रखने की आवश्यकता नहीं थी। ६ महीने के लिये वह इन्हें जारी कर सकता था और फिर अगले ६ महीने के लिये बढ़ा सकता था।

धारा-सभा द्वारा पास किये गये कानूनों को गवर्नर रद्द कर सकता था। यह अधिकार उसे १९१९ ई० से दिया गया था। १९३५ के शासन-विधान में यह और भी सरल बना दिया गया था। बिना किसी रोक-टोक के वह ऐसे कानूनों को रद्द कर सकता था। आर्थिक क्षेत्र में उसे बहुत से अधिकार दिये गये थे। प्रति वर्ष आय-व्यय का चिट्ठा प्रांतीय धारा-सभा के सामने पेश किया जाता है। धारा-सभा को खर्चों के घटाने बढ़ाने का अधिकार तभी तक था जब तक गवर्नर

शान्त रहता था। धारा-सभा द्वारा इनकार की गई रकम को भी वह स्वीकार कर सकता था किसी मद के लिये तब तक सहायता नहीं माँगी जा सकती थी जब तक गवर्नर की स्वीकृति प्राप्त न कर ली जाती। बजेट में कुछ ऐसे मद रक्खे गये थे जिन पर धारा-सभा को वोट देने का अधिकार नहीं था। वह अपने प्रांत में गवर्नर की आज्ञा के बिना कोई नया टैक्स नहीं लगा सकती थी। पहले के टैक्सों को बढ़ाने का भी उसे अधिकार नहीं था। कोई प्रान्त गवर्नर की आज्ञा के बिना कर्ज नहीं ले सकता था।

गवर्नरों को अपने प्रान्त में कुछ सरकारी कर्मचारियों को नियुक्त करने का अधिकार दिया गया था। वह अपने प्राँत में एक ऐडवोकेट-जनरल नियुक्त करता था। इसकी योग्यता इतनी ज़रूरी होनी चाहिये थी कि वह हाइकोर्ट का न्यायाधीश बनाया जा सके। यह अपने पद पर तब तक काम कर सकता था जब तक गवर्नर की इच्छा होती थी। इसका वेतन भी वही निश्चित करता था। गवर्नर जब चाहता इसे निकाल सकता था। ऐडवोकेट-जनरल का काम क़ानूनी मामलों में प्रांतीय सरकार को सलाह देना था। प्रांतीय धारा-सभा में बैठने तथा बहस में भाग लेने का इसे पूरा अधिकार था। परन्तु वह धारा-सभा में किसी विषय पर वोट नहीं दे सकता था। इसके कामों को गवर्नर स्वयं निश्चित करता था। ब्रिटेन में जो स्थान अटार्नी जनरल का है वही प्रांत में ऐडवोकेट जनरल का था। मंत्री-मंडल से इसका कोई राजनीतिक सम्बन्ध नहीं था। ऐडवोकेट जनरल को अधिकार था कि वह प्रांत की दोनों धारा-सभाओं में भाषण दे सके। आज भी इन्हीं अधिकारों से वह कार्य कर रहा है।

अपने प्राँत में शांति की व्यवस्था के लिये गवर्नर अपने विशेष अधिकारों का प्रयोग करता था। यदि वह आवश्यक समझता तो सरकारी पदाधिकारी को अधिकार दे सकता था कि वह प्रांतीय धारा-सभाओं तथा इनकी किसी कमेटियों में भाग ले सके। लेकिन उसे वोट देने का अधिकार न था। यदि कोई व्यक्ति क्रान्ति द्वारा अथवा किसी दूसरे तरीके से प्रांतीय सरकार के अस्तित्व को मिटाना चाहता तो उससे बचने को कार्रवाई करने का अधिकार गवर्नर को था। वह पुलिस विभाग के अफसरों को यह सूचित कर सकता था कि यह समाचार गोपनीय रक्खी जाय। केवल इन्सपेक्टर जनरल या पुलिस कमिश्नर या कोई दूसरा पदाधिकारी जिसे गवर्नर-जनरल आज्ञा दे, ऐसा कर सकता था। ऐसे

अधिकार यह सूचित करते हैं कि सरकार जनता में कितना कम विश्वास रखती थी। अपने दफ्तर में कर्मचारियों को नियुक्त करने का अधिकार गवर्नर को दिया गया था। उनका वेतन वही निश्चित करता था। प्रांतीय धारा-सभा इस खर्चे पर वोट नहीं दे सकती थी।

इन अधिकारों से स्पष्ट है कि गवर्नर का स्थान १६३५ के संघ-शासन-विधान में बहुत ही महत्त्वपूर्ण था। शासन बनाने वालों का वसूल यह भली भाँति व्यक्त करता है कि वे कार्यकारिणी विभाग को पूर्ण स्वतंत्र रखना चाहते थे। इसीलिये गवर्नर को इतने अधिक अधिकार दिये गये थे। शासन की पूरी बागडोर इसके हाथ में रक्खी गई थी। आर्थिक, क़ानूनी तथा शासन सम्बन्धी सभी विषयों में वह हाथ डाल सकता था। मंत्रियों के होते हुए भी वह अपने विशेष अधिकारों द्वारा पूर्ण स्वतंत्र था। उसके इन अधिकारों के सामने प्रान्तीय स्वराज कोई अर्थ नहीं रखता था। काँग्रेस ने जब मंत्रिपद ग्रहण किया तो उसे यह आशा थी कि गवर्नर इन अधिकारों का प्रयोग जल्दी नहीं करेंगे। योरप की लड़ाई छिड़ते ही केन्द्रीय सरकार के हुक्म गवर्नरों को अपने अधिकारों का प्रयोग करने के लिये बाध्य करने लगे। ऐसी दशा में काँग्रेस ने उचित समझ कर त्याग-पत्र दे दिया। गवर्नर और गवर्नर-जनरल के स्थान अपने अपने क्षेत्र में एक-से थे। दोनों विशेषाधिकारों से सुसज्जित थे। केन्द्रीय सरकार में एक सुरक्षित विभाग बनाया गया था। जिस पर एक मात्र अधिकार गवर्नर-जनरल का था। प्रान्तीय सरकार में पिछड़े हुए विभागों ( Excluded Areas ) को छोड़ कर ऐसा कोई भी विभाग नहीं था। प्रांतों में गवर्नर को धन सम्बंधी मामले में वे सभी विशेष अधिकार दिये गये थे, जो केन्द्र में गवर्नर-जनरल को थे। दोनों ही प्रजा के अधिकारों से ऊपर रक्खे गये थे। आवश्यकता पड़ने पर दोनों अपने स्वतंत्र विचारों से शासन का कार्य चलाते थे। वर्तमान समय में गवर्नर के अधिकार कम नहीं हैं, परन्तु राष्ट्रीय दृष्टिकोण रखने के कारण वह कोई कार्य ऐसा नहीं कर सकता जो प्रान्तीय हित के विरुद्ध हो। स्वतंत्र भारत के नवीन शासन-विधान में गवर्नर की क्या स्थिति है इस पर पुस्तक के अंतिम अध्याय में विचार किया गया है। जब तक नया शासन-विधान कार्यान्वित न होगा तब तक उसकी क्रियात्मक उपयोगिता पर प्रकाश नहीं डाला जा सकता।

---

# अध्याय ८

## प्रान्तीय मंत्रि-मंडल

**मंत्रियों की आवश्यकता**

यद्यपि गवर्नर अपने प्रांत का सर्वप्रधान शासक है, फिर भी उसे सलाह देने के लिये मंत्रियों की एक सभा बनाई गई है। शासन को चलाने के लिये केवल एक व्यक्ति समर्थ नहीं होता। केन्द्रीय और प्रांतीय शासन में केवल दर्जे का अंतर है सिद्धांत दोनों के एक हैं। जो आवश्यकता गवर्नर-जनरल को अपने सलाहकारों की है वही आवश्यकता गवर्नर को मंत्रियों की है। शासन में कोई सरकार जनता के विचारों को बहुत दिनों तक नहीं ठुकरा सकती। कुछ समय तक वह इसकी अवलेहना भले ही कर ले; लेकिन यह शासन सर्वप्रिय तभी बन सकता है जब जनता के प्रतिनिधियों की राय मान ली जाय। यद्यपि यह सुविधा प्रांतीय जनता को अभी तक प्राप्त नहीं थी परन्तु शासन के ऐतिहासिक विकास को देखते हुए इसकी उन्नति क्रमशः इसी मार्ग पर होती रही है। संघ-शासन-विधान में प्रांतीय स्वराज अधूरा रहा है, फिर भी इसकी असलियत में किसी को संदेह नहीं होना चाहिये। जब हम वर्तमान प्रांतीय शासन की तुलना १९०९ अथवा १९१९ के शासन-विधानों से करते हैं तो हमें यह बात स्पष्ट हो जाती है कि जनता के अधिकार किस प्रकार क्रमशः बढ़ते गये हैं। इस वृद्धि का माप दंड धारा-सभाओं में जनता के प्रतिनिधियों की संख्या है। दो प्रकार से हम यह कह सकते हैं कि प्रान्तीय शासन में कहाँ तक हमें अधिकार दिये गये हैं। एक तो यह कि धारा-सभाओं में जनता के चुने हुए प्रतिनिधियों की संख्या कितनी है। दूसरे यह कि इन प्रतिनिधियों को शासन में कहाँ तक हाथ डालने का अधिकार है।

प्रान्तीय शासन की उपयोगिता वहीं तक है जहाँ तक वह स्थानीय समस्याओं को दूर कर सके। इसके लिये यह आवश्यक है कि स्थानीय जनता की पूरी पूरी राय ली जाय। प्रांतीय शासन को चलाने के लिये गवर्नरों को एक एक मन्त्रि-मंडल दिये गये हैं। कुछ तो शासन-प्रबन्ध में उसे सहायता पहुँचाने के लिये और कुछ जनता के अधिकारों को

रक्षा के लिये ऐसा किया गया है। मंत्री धारा-सभाओं के सदस्य होते हैं। प्रजा का उनमें पूर्ण विश्वास होता है। वे अपने कार्यों के लिये सरकार तथा जनता दोनों के प्रति उत्तरदायी होते हैं। जिस देश की प्रांतीय कार्यकारिणी सभा धारा-सभा के प्रति जिम्मेवार नहीं होती वह प्रजातंत्रवादी होने का दावा नहीं कर सकता। यदि मन्त्री न हों तो एकतंत्रवाद की स्थापना हुए बिना नहीं रह सकती। गवर्नर के स्वतन्त्र कार्यों में कोई रुकावट नहीं हो सकती। मंत्री शासन का पूरा भार अपने ऊपर लेकर जनता की भलाई की चिन्ता करते हैं। एक ओर वे गवर्नर की निरंकुशता को रोकते हैं और दूसरी ओर उत्तरदायी शासन को दृढ़ करते हैं। यदि प्रांतीय धारा-सभाओं के सदस्य जनता के प्रतिनिधि हों किन्तु कार्यकारिणी सभा से उनका कोई सम्बंध न हो तो जनता का निर्वाचन अधिकार निरर्थक सिद्ध होगा। इन्हीं कारणों से हर एक प्रांत में एक ऐसे मंत्री-मंडल की आवश्यकता पड़ती है जो सभी प्रकार से शासन-प्रबंध के लिये जिम्मेवार हो।

**मंत्रियों की सभा**
Council of Min,sters

१९१९ के पहले सम्पूर्ण भारत १५ प्रांतों में विभक्त था। बंगाल, मद्रास और बम्बई अहातों के गवर्नर को तीन तीन सदस्यों की एक कौंसिल उनकी सहायता के लिये दी गई थो। ये सदस्य सरकारी कर्मचारियों में से चुन लिये जाते थे। शासन के प्रत्येक काम में गवर्नर इनसे सलाह लेता था, लेकिन आवश्यकता पड़ने पर वह मनमानी भी कर सकता था। इन तीनों प्रांतों के अतिरिक्त ४ प्रान्तों के प्रधान लेटिनेंट गवर्नर कहलाते थे। ये अपने सूबे का प्रबन्ध बिना कौंसिल के भी कर सकते थे। तीन प्रांत ऐसे थे जिनका प्रधान कमिश्नर कहलाता था। ये पूर्णतया भारत-सरकार के आधीन कार्य करते थे। शेष प्रान्तों का प्रबन्ध भारत-सरकार की देख-रेख में होता था। इनमें जनता के अधिकार शून्य के बराबर थे। १९१९ ई० के शासन-विधान के अनुसार गवर्नर के प्रान्तों की संख्या ६ कर दी गई। शेष प्रांतों का दर्जा वही बना रहा। इस शासन-विधान में प्रांतों में दोहरे शासन ( Dyarchy ) की नीव डाली गई। प्रांतीय विषय दो श्रेणियों में विभाजित कर कुछ विषय भारतीय मंत्रियों को दे दिये और शेष गवर्नर और उसकी कौंसिल के हाथों में छोड़ दिये गये। गवर्नर की कौंसिल में ४ सदस्य होते थे। इनकी नियुक्ति सम्राट् द्वारा होती थी इसके आधे सदस्य भारतीय होते थे। इनमें एक ऐसे सदस्य का होना

आवश्यक था जो कम से कम ११ वर्ष तक सरकारी नौकरी में रहा हो। कौंसिल की बैठक में गवर्नर सभापति का आसन ग्रहण करता था। आमतौर से उसे बहुमत का फैसला मानना पड़ता था। परन्तु वोट बराबर होने पर अथवा किसी विशेष परिस्थिति में वह इसके विरुद्ध भी कार्य कर सकता था।

कौंसिल के सदस्यों के अतिरिक्त गवर्नर के प्रान्तों में एक मन्त्रिमंडल होता था। जो विषय जनता की जिम्मेवरी पर दिये गये थे, उनका प्रबन्ध इन्हीं मन्त्रियों के ज़िम्मे था। मन्त्री गवर्नर द्वारा चुने जाते थे। ये प्रान्तीय धारा-सभा के चुने हुए सदस्यों में से होते थे। यद्यपि ये कार्यकारिणी सभा ( Executive Council ) के सदस्य नहीं होते थे परन्तु शासन की सुविधा के लिये कुछ विषयों में कौंसिल के सदस्यों के साथ बैठकर विचार करते थे। मन्त्रियों तथा कौंसिल के सदस्यों की सम्मिलित बैठक में गवर्नर सभापति होता था। सम्मिलित बैठक का फैसला कौंसिल तथा मंत्रि-मण्डल दोनों को मानना पड़ता था। दोनों विषयों के प्रबन्ध के लिये एक सम्मिलित रक़म रक्खी गई थी परन्तु सुरक्षित विषयों पर अधिक ध्यान दिया जाता था। गवर्नर को यह अधिकार था कि वह मन्त्रियों की सलाह को माने या ठुकरा दे। मन्त्री उसकी इच्छानुसार कार्य करने के लिये बाध्य थे। वह जब चाहता उन्हें हटा सकता था। उनका वेतन धारा-सभा द्वारा निश्चित किया जाता था। कौंसिल के सदस्य धारा-सभा के सदस्य नहीं होते थे, लेकिन उन्हें यह अधिकार था कि वे उसकी बैठक में शरीक हो सकें। ये ५ वर्ष के लिये नियुक्त किये जाते थे। उनका वेतन सभी प्रान्तों में एक सा नहीं था। बंगाल, मद्रास, बंबई तथा संयुक्तप्रांत में प्रत्येक सदस्य को ६४००० रुपये सालाना; पंजाब, बर्मा, बिहार, उड़ीसा, में ६०००० रुपये सालाना; तथा अन्य प्रांतों में ४२००० रूपये सालाना दिये जाते है।

प्रांतीय सरकार केन्द्रीय सरकार की मातहती में काम करती थी। कुछ विषयों में प्रत्यक्ष रूप से और कुछ में अप्रत्यक्ष रूप से वह हाथ डाल सकती थी। प्रांतीय कार्यकारिणी के दो हिस्से करने से शासन-प्रबन्ध की ज़िम्मेवारी दो जगह बँट गई थी। अर्थात् कौंसिल के सदस्य और मन्त्री किसी को भी पूरा उत्तरदायित्व प्राप्त न था। साथ ही एक की ज़िम्मेवारी धारा-सभा के प्रति और दूसरे की गवर्नर के प्रति थी।

यह दोहरा प्रबन्ध सर्वथा दूषित था। १६ वर्ष तक किसी तरह यह शासन-प्रबन्ध चलता रहा। जिन मन्त्रियों को कुछ विषयों की ज़िम्मेवारी दी गई थी उन्हें निकालने और भर्ती करने का अधिकार गवर्नर को था। ऐसी दशा में वे उसकी इच्छा के विरुद्ध कोई कार्य नहीं कर सकते थे। यही वजह है कि १६१६ के शासन-विधान से भारतीय-समाज का कोई वर्ग संतुष्ट न था। शासन-विधान में यह बात स्पष्ट कर दी गई थी कि १० वर्ष बाद अर्थात् १६२६ ई० में शासन की सफलता और असफलता पर विचार किया जायेगा। किसी तरह ८ वर्ष व्यतीत हुए थे कि १६२७ ई० में इसकी जाँच-पड़ताल आरम्भ हो गई। इसके पश्चात् १६३५ ई० में एक संघ-शासन की योजना बनाई गई। प्रांतों की संख्या में उलट-फेर किया गया और उन्हें प्रांतीय स्वराज अर्पण कर दिया गया। यह प्रांतीय स्वराज कहाँ तक भारतीय जनता को राजनीतिक अधिकार प्रदान करता था, इसका वर्णन अगले अध्याय में किया गया है। प्रांतों से दोहरा शासन तोड़ कर एक मंत्रि-मण्डल की स्थापना की गई है।

**१६३५ के शासन-विधान में प्रान्तीय मंत्रि-मंडल**

१६३५ का शासन-विधान हमारे देश के लिये एक नई देन थी। जिस संघ-शासन की योजना पर हम वर्षों से विचार कर रहे थे वह हमें दी गई। इसके गुण दोषों पर हम पिछले अध्याय में विचार कर चुके हैं। प्रांतीय शासन पर इसका क्या प्रभाव पड़ा इस पर विचार करना है। संघ-शासन-विधान में प्रजातंत्रवाद की नकल की गई थी। प्रांतीय स्वराज्य इसका पहला क़दम था। अब प्रश्न यह है कि क्या प्रांतों में एक निर्वाचित धारा-सभा बनाई गई थी तथा प्रांतीय मंत्रि-मंडल इस सभा के प्रति उत्तरदायी था? यदि ये दोनों बातें ठीक हैं तो हमें प्रांतीय स्वराज की असलियत में कोई संदेह नहीं है। प्रांतीय मंत्रि-मंडल का अध्ययन करने पर ये दोनों प्रश्न हल हो जायेंगे।

संघ-शासन-विधान में गवर्नर को सलाह देने के लिये मंत्रियों की एक सभा बनाई गई थी। दोहरा शासन दूर कर दिया गया। कुछ विषयों में उसकी इच्छा सर्वप्रधान थी, परन्तु बाकी के लिये यह मंत्रियों से सलाह ले सकता था। परन्तु उस सलाह से वह बाध्य नहीं था। प्रांत की रक्षा और शासन को चलाने की ज़िम्मेवारी के नाते वह सब कुछ करने का अधिकारी था। दोनों विषय एक दूसरे से सर्वथा अलग कर

दिये गये थे कि किन विषयों में मंत्री सलाह दे सकते थे और किन में नहीं। दूसरे प्रकार के विषयों में वह जो उसूल चाहता बर्तता। इसलिए मंत्रियों की सलाह का कोई मूल्य नहीं रह जाता।

संघ-शासन-विधान में मंत्रियों को चुनने का अधिकार गवर्नर को दिया गया था। कार्य रूप में वह छोटी धारा सभा ( Legislative Assembly ) की बहुमत पार्टी के नेता को बुलाता था। एक जिम्मेवार शासन की दृष्टि से यह प्रथा सराहनीय है। लगभग सभी प्रजातंत्रवादी देश के इस सिद्धांत को काम में लाते हैं। धारा-सभा में अनेक राजनीतिक दल होते हैं। सबके अलग-अलग उसूल और कार्य-क्रम रहते हैं। इस उलझन को दूर करने का सरल मार्ग यही है कि प्रधान राजनीतिक दल के हाथों में सरकार का कार्य दिया जाय। यदि यह दल अन्य दलों के साथ सहयोग प्राप्त करके शासन को चलाये तो और भी अच्छा है। गवर्नर प्रधान दल के नेता को बुलाकर यह आज्ञा देता था कि वह कुछ सदस्यों का एक मंत्रिमंडल बना ले। नेता आमतौर से अधिक से अधिक मंत्री अपने दल से चुनता था। मंत्रियों के लिये यह आवश्यक था कि वे छोटी या बड़ी धारा-सभा के सदस्य हों। यदि नेता चाहता तो अन्य दलों को सन्तुष्ट रखने के लिए उनमें से भी एक या दो मत्री चुन सकता था। मन्त्रियों की संख्या निश्चित नहीं थी। केन्द्रीय कार्यकारिणी सभा में अधिक से अधिक १० मंत्री हो सकते थे, परन्तु प्रान्तों में इनकी संख्या पर कोई रोक नहीं थी। नेता द्वारा इस प्रकार जो सदस्य चुने जाते थे उनसे जो सभा बनती थी उसे मन्त्रि-मण्डल कहते थे। थोड़े-बहुत परिवर्तन के साथ प्रान्तों में आज इसी प्रकार से मन्त्रि-मण्डल कार्य कर रहे हैं।

मन्त्रियों के चुनाव में नेता को अधिकार था कि वह किसी ऐसे व्यक्ति को मंत्रि-मंडल में शामिल करे जो धारा-सभा का सदस्य नहीं था। परन्तु ६ महीने के अन्दर उसे प्रांतीय धारा-सभा का सदस्य बन जाना आवश्यक था। ये मंत्री ऐसे होने चाहिये थे जिनमें धारा-सभा का पूर्ण विश्वास हो। गवर्नर को इस बात का ध्यान रखना पड़ता था कि अल्पसंख्यक दल को मंत्रिमंडल में उचित स्थान प्राप्त हो। यह हो सकता था कि मंत्रि-मंडल में उसे कोई स्थान न दिया जाय। ऐसी दशा में यह सम्भव नहीं था कि गवर्नर प्रधान दल की इच्छा के विरुद्ध अल्पसंख्यक वर्ग के किसी सदस्य को मंत्रि-मण्डल में शामिल कर सके।

ऐसा करने से वह अनेक कठिनाइयों में पड़ सकता था। जो दल शासन को चलाता उसके विरुद्ध कोई कार्य करके वह शान्तिपूर्वक शासन नहीं कर सकता था। इतनी छोटी-सी बात के लिये वह अपने विशेष अधिकारों का प्रयोग नहीं करता। यदि किसी दल का बहुमत इतना प्रभावशाली नहीं था कि वह उसे प्रसन्न रखने की चिन्ता करता तो एक सम्मिलित मन्त्रि-मण्डल बनाया जा सकता था। २ या ३ दलों के सदस्य मन्त्रिमण्डल में शरीक किये जा सकते थे। यहाँ पर गवर्नर अपने प्रभाव का उपयोग कर सकता था। कोई भी एक दल उसका विरोध नहीं कर सकता था। अल्पसंख्यक वर्गों की सहायता से वह साधारण बहुमत दल के विरोध से बच सकता था।

शासन-विधान में मंत्रियों की योग्यता का कोई विधान नहीं बनाया गया था। इतनी शर्त जरूर थी कि उन्हें प्रान्तीय धारा-सभा का सदस्य होना चाहिये। ये मंत्री धारा-सभा के चुने हुए अथवा नामजद सदस्यों में से होते यह भी स्पष्ट नहीं किया गया था। प्रांतीय धारा-सभा की छोटी अथवा बड़ी सभा से ये चुने जाते थे। इनका व्यक्तित्व साधारण सदस्यों से ऊँचा समझा जाता था। जनता पर प्रभाव डालने के लिये यह आवश्यक था कि वे प्रसिद्ध राजनीतिज्ञ और अपने दल के प्रमुख नेताओं में से हों। चरित्र और बुद्धि दोनों में उन्हें ऊँचा होना आवश्यक था। तभी वे अपने जिम्मेवारी को निबाह सकते थे। पुस्तक से बढ़कर सामाजिक विषयों का ज्ञान आवश्यक था। इंगलैंड की कैबिनेट में कितने ही मंत्रियों का वर्णन मिलता है जो कालेज तथा यूनिवर्सिटी का मुँह भी नहीं देखे हुए थे। परन्तु उन्हें अपने समय की राजनीतिक परिस्थिति का इतना अधिक ज्ञान था कि वे बड़ी योग्यतापूर्वक अपने कार्य को सँभालते रहे। मन्त्री को किसी विषय का विशेष ज्ञान भले ही न हो किन्तु उसकी बुद्धि सर्वव्यापी और विस्तृत होनी चाहिये। उसका दृष्टिकोण इतना व्यापक हो कि वह विषयों को तुरन्त समझ जाय। उसमें विचार करने की प्रचुर शक्ति होनी आवश्यक है।

प्रांतों में मंत्रियों की संख्या निश्चित नहीं थी। उन्हें अपनी सुविधानुसार मंत्री नियुक्त करने का अधिकार था। आमतौर से बड़े सूबों में इनकी संख्या ७ और १० के बीच में तथा छोटे सूबों में ३ और ६ के बीच में रक्खी गई थी। जब तक प्रजा के प्रतिनिधियों का

उनमें विश्वास रहता तब तक वे अपने पद पर काय करत। यदि छोटी सभा भंग न की जाती तो मंत्री ५ वर्ष तक अपने स्थान पर बने रहते। १६१६ के शासन-विधान में इनके वेतन का नियम १६३५ के तरीके से भिन्न था। जब सालाना आय-व्यय का चिट्ठा प्रान्तों में पास किया जाता तो प्रत्येक मन्त्री का वेतन भी निश्चित कर दिया जाता था। प्रान्तीय धारा-सभा को यह अधिकार था कि वह इसे घटा-बढ़ा सके। यहाँ तक कि वह उसे बिलकुल बन्द कर सकती थी। धारा-सभा और मन्त्रिमण्डल में भेद-भाव उत्पन्न होने पर मंत्रियों के वेतन पर आघात किया जाता था। एक प्रकार से धारा-सभा के सदस्य मंत्रियों को जब चाहें हटा सकते थे; क्योंकि कोई मंत्री अपना वेतन बन्द होने पर कार्य नहीं कर सकता था। संघ-शासन-विधान में वेतन का ढंग बदल दिया गया था। वह प्रांतीय धारा-सभा के ऐक्ट के अनुसार निश्चित किया जाता था। जनता के प्रतिनिधियों को अधिकार था कि वे जब चाहें इस ऐक्ट में संशोधन करें। इससे जनता को प्रान्त के सब से बड़े पदाधिकारियों का वेतन निश्चित करने का अधिकार प्राप्त था।

संघ-शासन-विधान के अनुसार मंत्रियों का वेतन प्रति वर्ष निश्चित नहीं किया जाता था। धारा-सभा उसके पूरे समय के लिये एक बार इसे निश्चित कर देती थी। जब तक मंत्री अपने पद पर कार्य करते तब तक उन्हें यह वेतन एक सा मिलता रहता। यद्यपि प्रति वर्ष धारा-सभा के सामने यह खर्च पेश किया जाता था लेकिन इस पर किसी प्रकार का वोट नहीं लिया जाता। धारा-सभा मंत्रियों के वेतन को घटाने-बढ़ाने पर विचार नहीं कर सकती थी। उसे यह अधिकार नहीं था कि वह उसका वेतन कम करके उन्हें अपने पद से हटा दे। यदि वह मंत्रि-मण्डल में विश्वास नहीं करती तो अविश्वास का प्रस्ताव करके उसे जब चाहे हटा देती। इस प्रस्ताव के पास होने पर मंत्रियों को स्वयं अपने पद से हट जाना पड़ता था। यह नियम सभी प्रजातन्त्रवादी देशों में एक-सा पाया जाता है। यह इसीलिये बनाया गया है कि जनता अपनी इच्छानुसार अपना राजनीतिक प्रबन्ध करे। संघ शासन-विधान में प्रान्तीय जनता यह इतराज नहीं कर सकती थी कि सरकार उनकी इच्छा के विरुद्ध कार्य कर रही है। साधारण परिस्थिति में उसे यह कहने का अवसर नहीं दिया गया था।

प्रान्तीय शासन के कार्य कई विभागों में बाँट दिये जाते थे। प्रत्येक

मंत्री एक या दो विभाग का प्रधान होता था। गवर्नर को यह अधिकार था कि वह मन्त्रियों का कार्य विभाजन करे। मन्त्रिमण्डल की सभा का सभापति गवर्नर-जनरल होता था। उसे यह अधिकार था कि वह इसकी कार्य-प्रणाली को जैसा चाहे बनाये। आमतौर से वह मंत्रियों की सलाह को मान लेता था, परन्तु उसे स्वतन्त्रा थी कि वह जब चाहे अपने व्यक्तिगति अधिकारों का प्रयोग करे। उसकी अनुपस्थिति में प्रधान मन्त्री ( Prime Minister ) सभापति का आसन ग्रहण करता था। साधारणतया कार्य-पद्धति आदि यही निश्चित करता था। मन्त्री अपने विभाग का प्रबन्ध अपनी इच्छानुसार करते थे। कोई गम्भीर बात आ जाने पर पूरे मन्त्रिमण्डल से सलाह लेनी पड़ती थी। जहाँ तक शासन की नीति का सम्बन्ध है, कोई भी मन्त्री पूरे मन्त्रिमंडल की सलाह के बिना मनमानी नहीं कर सकता था। सभी विभागों की नीति मन्त्रिमंडल की बैठक में अच्छी तरह विचार की जाती थी। उसी के अनुसार विभागों का प्रबन्ध करना पड़ता था। इससे शासन की नीति एक समान बनी रहती थी। किसी एक विभाग का मन्त्री इस बात के लिये दोषी नहीं ठहराया जा सकता था कि उसकी नीति हानिकर सिद्ध हुई। पूरा मन्त्रिमंडल इसके लिये उत्तरदायी होता था। प्रधान मन्त्री इस बात का ध्यान रखता था कि सभी विभागों में एक ऐसी नीति बर्ती जाय जिससे प्रान्तीय शासन की एकता दृढ़ बनी रहे। विभागों का उत्तरदायित्व देते समय मन्त्रियों की योग्यता का ध्यान रक्खा जाता था। जिस विभाग को चलाने की योग्यता जो सबसे अधिक रखता उसे वही सुपुर्द किया जाता था। यदि प्रधान मन्त्री इस बात का ध्यान न रक्खे तो शासन का कार्य ठीक तरह नहीं चल सकता। इसकी तुलना बृटिश कैबिनेट से भी की जा सकती है। अन्तर इतना ही है कि बृटिश कैबिनेट को जो शक्ति प्राप्त है वह प्रांतीय मंत्रिमंडल को नहीं थी।

**मन्त्रिमण्डल की कार्य-पद्धति**

मंत्रिमंडल की सबसे बड़ी विशेषता इसका सम्मिलित उत्तरदायित्व था, जो आज भी है। यदि प्रत्येक मंत्री अपने विभाग का शासन प्रबन्ध किसी ऐसे ढंग से करे जो और मंत्रियों को पसंद न हो तो यह निश्चित है कि मंत्रिमंडल में एकता नहीं रह सकती। इसके साथ ही शासन प्रबन्ध ढीला पड़ जायेगा। इसीलिये प्रजातंत्रवादी देशों में सम्मिलित उत्तरदायित्व की प्रथा प्रचलित है। सभी मंत्री एक दूसरे के कार्य के लिये उत्तरदायी समझे जाते हैं। ब्रिटेन की कैबिनेट में २१ के लगभग

मंत्री हैं। इनमें से यदि एक कोई भूल करता है तो इसकी ज़िम्मेवारी पूरे मंत्रि-मंडल पर रक्खी जाती है। एक की ग़लती के कारण सारा मंत्रि-मंडल भंग कर दिया जाता है। ऐसा इसलिये किया गया है कि सारा मंत्रि-मंडल सरकार को एक इकाई मान कर शासन का कार्य करे। मंत्रियों की एकता से शासन के सभी विभाग एक दूसरे से मिले हुए कार्य करते हैं। इससे जनता को अधिक लाभ पहुँचता है। किसी देश की सरकार कई नीति नहीं रख सकती। यही बात सूबों में भी पाई जाती है। यदि सभी मंत्री मनमानी करने लगें और मंत्रिमंडल की नीति एक न हो तो प्रांतीय व्यवस्था शान्तिपूर्वक नहीं चल सकती। मंत्रि-मंडल के सदस्य धारा-सभा की बहुमत पार्टी से इसीलिये नियुक्त किये जाते हैं कि उनकी नीति को दूसरे दल वाले विफल न कर सकें। लेकिन इसका यह तात्पर्य नहीं है कि मंत्री अपने कार्यों के लिए चारों ओर से बँधा रहता है। इतनी रुकावटें होने पर भी उसे काफी स्वतंत्रा प्राप्त है। कभी-कभी मंत्रियों में भेद-भाव उत्पन्न हो जाने पर आसानी से दूर कर दिया जाता है। यदि कोई मंत्री मंत्रि-मंडल की नीति से सहमत नहीं है तो वह त्याग-पत्र देकर उससे अलग हो जाता है।

साधारणतया मंत्री अपने स्थान से तभी पदच्युत किये जाते हैं जब धारा-सभा उनमें अविश्वास का प्रस्ताव पास कर देती है। परन्तु गवर्नर को अधिकार था कि वह जब चाहे मंत्रि-मंडल को तोड़ दे। साधारण परिस्थित में वह ऐसा नहीं करता। जब प्रान्तीय शासन प्रजातंत्रवाद के सिद्धांत पर बनाया गया था तो यह आवश्यक था कि मंत्रि-मंडल अपने कार्यों के लिये धारा-सभा के प्रति ज़िम्मेवार हो। जब धारा सभा पूरे मंत्रि-मंडल अथवा किसी एक मंत्री के प्रति अविश्वास का प्रस्ताव पास कर देती और वे अपने स्थान पर बने रहना चाहते तो गवर्नर विवश होकर उस मंत्रि-मंडल अथवा मंत्री को अलग कर देता था। मध्य प्रांत और बरार में इसी प्रकार की एक घटना काँग्रेस मंत्रि-मंडल के समय घटी थी। डाक्टर खरे इस प्रान्त के प्रधान मन्त्री थे। उन्होंने अपने सहकारी मंत्रियों को यह सलाह दी कि वे मंत्रिमण्डल से त्याग-पत्र दे दें। साथ ही वे स्वयं त्याग-पत्र दे देना चाहते थे। उनका विचार एक दूसरा मंत्रि-मंडल बनाने का था। दो मंत्रियों ने त्याग-पत्र देने से इनकार कर दिया। उनका कहना था कि काँग्रेस के जिन महाप्रभुओं ने उन्हें यह स्थान दिया है उनकी आज्ञा

के बिना वे त्याग-पत्र नहीं दे सकते। डाक्टर खरे ने त्याग-पत्र दे दिया। ऐसी परिस्थित उपस्थित होने पर गवर्नर ने इन दोनों मंत्रियों को बर्खास्त कर दिया और डाक्टर खरे को यह अधिकार दिया कि वे दूसरा मंत्रि-मंडल बना लें। इस पर कॉंग्रेस का रुख कुछ अच्छा न रहा। डाक्टर खरे के विरुद्ध कॉंग्रेस ने अनुशासन भंग करने का दोष लगा कर उन्हें मंत्रि-मंडल से निकाल दिया। साथ ही उन्हें यह भी आज्ञा दी गई कि वे ३ वर्ष तक कॉंग्रेस के सदस्य नहीं बन सकते। वहाँ के गवर्नर को भी इस मामले में कॉंग्रेस ने दोषी ठहराया।

यदि शासन की दृष्टि से "खरे की घटना" (Khare Episode) का अवलोकन करें तो हम गवर्नर को दोषी नहीं ठहरा सकते। जब कि मंत्रि-मंडल के सभी सदस्य त्याग-पत्र दे देते हैं तो एक या दो सदस्य प्रधान मंत्री की इच्छा के विरुद्ध अपने स्थान पर कैसे बने रह सकते हैं। गवर्नर का यह कर्त्तव्य था कि वह उन्हें हटा दे। वह बहुमत पार्टी को, चाहे वह कॉंग्रेस हो या कोई और, अपने ध्यान में रखते हुए मंत्रि-मंडल के कार्यों को देखता था। डाक्टर खरे के कॉंग्रेस पार्टी का लीडर होने में कोई भी सन्देह नहीं कर सकता। यदि गवर्नर ने उन्हें ऐसा मान कर दोबारा मंत्रि-मंडल बनाने का अधिकार दिया तो कोई बुरा नहीं किया। इसमें उसने शासन की अवहेलना न की। जहाँ तक डाक्टर खरे के कामों का सम्बंध है उन्हें भी हम दोषी नहीं ठहरा सकते। शासन का कार्य और अच्छी तरह चलाने के लिये यदि वे कोई नया मंत्रि-मंडल बनाना चाहते थे तो उनका ऐसा करना सर्वदा उचित था। अपनी पार्टी के एक नेता की हैसियत से मंत्रि-मण्डल बनाने का उहें पूरा अधिकार था। परंतु उन्हें यह कार्य कॉंग्रेस की आज्ञा से करना चाहिये था। कॉंग्रेस के सभी मंत्रि-मडल उसकी एक कमीटी ( Congress Parliamentary Sub-Committee ) के अधिकार में रक्खे गये थे। उन्हें यह मुनासिब था कि उस कमीटी की राय से सब कुछ करें। डाक्टर खरे ने इस आज्ञा का पालन नहीं किया इसलिये उनके ऊपर लगाया गया दोष सर्वथा उचित था।

इसी प्रकार की एक दूसरी घटना बंगाल में हुई। वहाँ के प्रधान मंत्री मिस्टर फ़ज़लुलहक़ ने मिस्टर नवसेर अली को आज्ञा दी कि वे मंत्रि-मंडल से इस्तीफा दे दें। प्रधान-मंत्री की आज्ञा मानने से उन्होंने इनकार कर दिया। गवर्नर ने भी इस मामले में हाथ

डालना मुनासिब न समझा। इस पर प्रधान मंत्री ने पूरे मंत्रिमंडल का त्यागपत्र पेश कर दिया। धारा-सभा की बहुमत पार्टी का फ़ज़लुलहक़ में विश्वास था। उसने उन्हें दूसरा मंत्रिमंडल बनाने की आज्ञा दे दी। नये मंत्रिमण्डल में मिस्टर नवशेर अली शामिल नहीं किये गये।

यह हो सकता है कि धारा-सभा मंत्रिमंडल में विश्वास करे, लेकिन गवर्नर का उससे मतभेद हो। ऐसी दशा में वह मंत्रिमंडल को भंग कर सकता था। संयुक्तप्रांत और बिहार में राजनीतिक कैदियों को छोड़ने के विषय में उसमें तथा मंत्रियों में कुछ मतभेद हुआ था। मंत्री यह चाहते थे कि सभी राजनीतिक कैदी एक साथ छोड़ दिये जायँ परन्तु वह ऐसा नहीं करना चाहता था। काँग्रेस के मंत्रियों ने इस पर त्याग-पत्र दे दिया। अन्त में सुलह का एक रास्ता निकाला गया। गवर्नरों ने यह वादा किया कि धीरे-धीरे राजनीतिक कैदी छोड़ दिये जायेंगे।

मन्त्रियों के अधिकार और कर्त्तव्य का बहुत कुछ आभास उपरोक्त उद्धरणों से स्पष्ट हो जाता है। फिर भी इसका विस्तृत वर्णन 'प्रांतीय स्वराज्य' नामक अध्याय में किया गया है। यदि काँग्रेस मंत्रियों को सूबों में कुछ दिन और शासन करने का अवसर मिलता तो यह बात और स्पष्ट हो जाती कि उनके अधिकारों की सीमा क्या थी। यह बात निर्विवाद है कि गवर्नर मंत्रियों के कामों में जल्दी दखल नहीं डाल सकता था। मंत्री अपने क्षेत्र में काफ़ी अंश तक स्वतंत्र रक्खे गये थे। लेकिन इस कमी की पूर्ति उसके विशेषाधिकारों से कर दी गई थी। बड़े हौसले के साथ काँग्रेस ने मन्त्रिपद स्वीकार किया था, परन्तु अंत में उसे निराश होकर इससे त्यागपत्र देना पड़ा। उसे यह भी अनुभव हुआ कि उनके पद और अधिकार तभी तक सुरक्षित थे जब तक वे शासन के छोटे छोटे कामों में लगे हुए थे। अपनी चाल को कम करते ही तथा कोई लम्बा क़दम बढ़ाते ही उन्हें रोकने की व्यवस्था बनी हुई थी। यही सोच-विचार कर गत महायुद्ध के आरम्भ होने पर काँग्रेस ने शासन से अपने को अलग कर लिया था।

**वर्तमान मंत्रिमंडल**

स्वतंत्रता प्राप्ति के पश्चात् प्रांतीय शासन व्यवस्था में कोई महत्वपूर्ण वैधानिक परिवर्तन नहीं हुआ है। इतना अवश्य है कि सभी प्रान्तों में भारतीय गवर्नर

नियुक्त किये गये हैं। सरकारी पदों पर भारतीय कर्मचारी तेज़ी के साथ नियुक्त किये जा रहे हैं। जनता के अन्दर राष्ट्रीयता की नई लहर बढ़ रही है। विधान परिषद जिस नये सम्विधान का निर्माण कर रही है उसकी रूप-रेखा को देखते हुए यह स्पष्ट है कि प्रांतों को शासन में पूर्ण स्वतन्त्रता होगी। प्रान्तीय सरकार जनता के हित का अधिक से अधिक ध्यान रक्खे—इसका पूर्ण समावेश होगा। सरकारी कर्मचारी कम वेतन लेकर जनता के सेवक होंगे। देशी रियासतों की समाप्ति के कारण प्रांतों के क्षेत्रफल और उनके अधिकार भी बढ़ जायेंगे। वर्तमान मंत्रिमंडल प्रान्तीय उन्नति और विकास की नई नई योजनाओं के निर्माण में संलग्न हैं।

---

# अध्याय ६

## प्रान्तीय धारा-सभा

ऊपर कहा गया है कि बृटिश सरकार की नीति आरम्भ से ही शासन का केन्द्रीभूत करने की थी। प्रांतीय गवर्नरों तथा धारा-सभाओं को बहुत थोड़े से अधिकार दिये गये थे। हर मामले में उन्हें केन्द्रीय सरकार से आज्ञा प्राप्त करनी पड़ती थी। प्रांतीय धारा-सभाओं के पिछले इतिहास से यह जाहिर होता है कि वे केवल बड़े-बड़े लोगों की एक दल विशेष रही हैं। १८०७ ई० के पहले प्रांतीय सरकार को कानून बनाने का अधिकार न था। किसी भी प्रांत में धारा-सभा न थी। १८०७ ई० में मद्रास तथा बम्बई अहातों के गवर्नर और उसकी कौंसिल को यह अधिकार दिया गया कि वे अपने शासन की सुविधा के लिये छोटे-मोटे कानून बना सकते हैं। १८३३ ई० में यह अधिकार उनसे छीन लिया गया। जब गवर्नरों को किसी कानून की जरूरत महसूस होती तो वे गवर्नर-जनरल और उसकी कौंसिल को इसकी सूचना देते थे। केन्द्रीय सरकार उसके लिये कानून बना कर भेज देती थी। इसके उपरांत ३० वर्ष तक प्रांतीय सरकारों को कानून बनाने का किसी तरह का अधिकार नहीं दिया गया। १८६१ ई० में इंडिया कौंसिल ऐक्ट के अनुसार मद्रास तथा बम्बई प्रांतों को कानून बनाने का अधिकार फिर दे दिया गया। लेकिन यह शर्त लगाई गई कि इसकी आज्ञा वे गवर्नर-जनरल से ले लें। उपरोक्त प्रांतों में धारा-सभाओं की स्थापना नहीं की गई थी। प्रांतीय कार्यकारिणी सभाएँ (Provincial Executive Council) कानून बनाने का कार्य करती थीं। इन्हीं में कुछ सदस्यों की संख्या बढ़ा कर उनसे यह कार्य ले लिया जाता था।

**ऐतिहासिक विकास**

१८६२ ई० में इण्डिया कौंसिल्स ऐक्ट के अनुसार प्रांतीय धारा-सभाएँ कुछ और बढ़ा दी गईं। परन्तु सरकारी सदस्यों का बहुमत रक्खा गया। मार्ले मिंटो-सुधार के अनुसार १६०६ ई० में प्रांतीय धारा-सभाओं में सदस्यों की संख्या और बढ़ाई गई। यह निश्चित किया गया कि बड़े प्रांतो में ५० तथा छोटे प्रांतों में ३० सदस्य और बढ़ा दिये जायँ।

गैर सरकारी सदस्यों का बहुमत रक्खा गया। अभी तक धारा-सभाओं के सदस्यों का चुनाव नहीं होता था। प्रांतों के गवर्नर जिन्हें चाहते नामजद कर देते। माल मिंटो-सुधार में अप्रत्यक्ष निर्वाचन स्वीकार कर लिया गया। साम्प्रदायिक प्रतिनिधित्व पहिले पहल जारी किया गया। प्रांतों के गवर्नर इन धारा-सभाओं के सभापति होते थे। कानून बनाने में इनका विशेष प्रभाव पड़ता था। गवर्नर तथा उसकी कार्यकारिणी की सलाह से ही कोई कानून बन सकता था। एक प्रकार से कार्यकारिणी ही कानून बनाने का कार्य करती थी। एक ही सभा कानून बनाने और उसे कार्यान्वित करने का काम बहुत समय तक नहीं कर सकती थी। देश में राष्ट्रीय भावना का प्रचार इतने जोरों से हो रहा था कि जनता पर किये गये इस राजनीतिक कुठाराघात की योजना आगे को नहीं चल सकती थी।

१९१८ ई० में मान्टेग्यू चेम्सफोर्ड रिपोर्ट में यह बात स्वीकार की गई कि प्रांतीय कौंसिल अपने दिमाग को खाली कर चुकी है। अब उनसे लाभ की आशा रत्ती भर नहीं है। १९१९ ई० में हिन्दोस्तान के लिये एक नया शासन-विधान बनाया गया। प्रांतीय धारा-सभाओं की बनावट तथा उनके कर्तव्यों में महान् परिवर्तन किये गये। सम्पूर्ण बृटिश भारत १७ प्रांतों में बाँटा गया। मद्रास, बम्बई, बंगाल, संयुक्त-प्रांत, पंजाब, ब्रह्मा, बिहार और उड़ीसा, बरार तथा मध्य प्रांत बड़े-बड़े सूबे ठहराये गये। इन सूबों को गवर्नर का सूबा कहा गया। १९१९ के शासन-विधान के अनुसार बर्मा प्रांत गवर्नरों के सूबों में शामिल नहीं किया गया था। लेकिन २ जनवरी सन् १९२३ ई० से वह एक गवर्नर का सूबा मान लिया गया। उपरोक्त ९ गवर्नरों के सूबों के अतिरिक्त बृटिश बिलोचिस्तान, दिल्ली, अजमेर-मेरवाड़ा, कुर्ग, मानपुर का परगना, पन्त पिपलौदा, अदन तथा अंडमन और नीकोबार ८ चीफ कमिश्नरों के सूबे ठहराये गये। प्रत्येक गवर्नर के सूबे में एक धारा-सभा (Legislative Council) बनाई गई। प्रांतीय कार्यकारिणी सभा के सभा सदस्य कौंसिल के सदस्य होते थे। गवर्नर को यह अधिकार था कि वह इसमें उपस्थित हो और व्याख्यान दे सके। धारा-सभा के सदस्य स्वयं अपना सभापति चुनते थे परन्तु उसे स्वीकार करने का अधिकार गवर्नर को था। ७० प्रतिशत सदस्य जनता द्वारा चुने हुये होते थे। सरकारी सदस्यों की संख्या २० प्रतिशत से अधिक नहीं हो सकती थी। संयुक्त प्रांत में धारा-सभा के सदस्यों की संख्या १२३ ठहराई गई। इनमें

